FREE
E CIRCULAR

गुरुत्व ज्योतिष पत्रिका

दिसम्बर 2012

संपादक

चिंतन जोशी

संपर्क


गुरुत्व ज्योतिष विभाग

गुरुत्व कार्यालय

92/3. BANK COLONY,
BRAHMESHWAR PATNA,
BHUBNESWAR-751018,
(ORISSA) INDIA

फोन

91+9338213418,
91+9238328785,

ईमेल

gurutva.karyalay@gmail.com,
gurutva_karyalay@yahoo.in,

वेब

www.gurutvakaryalay.com
http://gk.yolasite.com/
www.gurutvakaryalay.blogspot.com/


पत्रिका प्रस्तुति

चिंतन जोशी,

स्वस्तिक.ऎन.जोशी

फोटो ग्राफिक्स

चिंतन जोशी, स्वस्तिक आर्ट

हमारे मुख्य सहयोगी

स्वस्तिक.ऎन.जोशी (स्वस्तिक सोफ्टेक इन्डिया लि)




जिस प्रकार शरीर आत्मा के लिए और तेल दीपक के लिए हैं, उसी प्रकार यन्त्र इष्टदेवी-देवता की प्रसन्नता हेतु होते हैं। सरल भाषा में समझे तो यंत्र शब्द का अर्थ किसी औजार या साधन से किया जाता हैं। यंत्र प्रयोग का मुख्य उद्देश्य होता हैं मनुष्य को क्रियाशील, उद्यमी या प्रयत्नशील करने की प्रेरणा देते ...4

*श्रीयंत्र को सरल शब्दों में लक्ष्मी यंत्र कहा जाता हैं, क्योकि श्रीयंत्र को धन के आगमन हेतु सर्वश्रेष्ठ यंत्र माना गया हैं। विद्वानों का कथन हैं की श्रीयंत्र अलौकिक शक्तियों व चमत्कारी शक्तियों से परिपूर्ण गुप्त शक्तियों का प्रमुख केन्द्र बिन्दु है। ...6*

# यंत्र विशेष में पढ़े

सर्व कार्य सिद्धि कवच ... 45



गणेश लक्ष्मी यंत्र.



नवरत्न जड़ित श्रीयंत्र..63

विभिन्न लक्ष्मी यंत्र ...



राशि रत्न...67



मंत्र सिद्ध रूद्राक्ष ...68

अमोघ महामृत्युंजय कवच ... 73

## ◈◈◈ विशेष में ◈◈◈



## ◈◈◈ स्थायी और अन्य लेख ◈◈◈



## ◈◈◈ दीपावली विशेष ◈◈◈



## ◈◈◈ हमारे उत्पाद ◈◈◈

# संपादकीय

प्रिय आत्मिय

बंधु/ बहिन

जय गुरुदेव

यंत्र शब्द "यम" धातु का घोतक हैं। (यम धातु से बना हैं)

*यन्त्रमित्याहुरेतस्मिन् देवःप्रीणाति पूजितः।*
*शरीरमिव जीवस्य दीपस्य स्नेहवत् प्रिये॥*

**अर्थात्:** जिस प्रकार शरीर आत्मा के लिए और तेल दीपक के लिए हैं, उसी प्रकार यन्त्र इष्टदेवी-देवता की प्रसन्नता हेतु होते हैं।

सरल भाषा में समझे तो यंत्र शब्द का अर्थ किसी औजार या साधन से किया जाता हैं।

यंत्र प्रयोग का मुख्य उद्देश्य होता हैं मनुष्य को क्रियाशील, उद्यमी या प्रयत्नशील करने की प्रेरणा देते हैं और उसके दुःख, दुर्भाग्य, असफलता को दूर करने हेतु सहायक होते हैं। यंत्र प्रत्यक्ष रूप से मनुष्य की कार्यक्षमता की नकारात्मक उर्जा को दूर कर सकारात्मक उर्जा में परिवर्तित कर देते हैं।

आज के आधुनिक युग में विद्वानों ने अपने शोध एवं अनुसंधान से यह यह पाया है कि आध्यात्मिक स्थल, पूजा-पाठ इत्यादि स्थल, मानव शरीर में स्थित कुंडलिनी के चक्र, पवित्र संकेत चिन्ह, कुछ विशिष्ट आकृतियां आदि में एक विशेष प्रकार की सूक्ष्म ऊर्जा निरंतर प्रवाहित होती रहती हैं, जिस का क्षेत्र विशाल और सकारात्मक होता है। यह उर्जा उसी प्रकार से कार्य करती हैं जिस प्रकार किसी वस्तु पर विद्युत चुम्बकीय क्षेत्र का प्रभाव होता हैं।

आजके आधुनिक युग में वैज्ञानिक ज्ञान प्राप्त मनुष्य, अंतर मन से दरिद्र या अनुचित मार्गदर्शन से विभिन्न प्रकार के यंत्र-मंत्र-तंत्र टोने-टोटके या उपायो को करके हार चुका व्यक्ति यह सोचता हैं, की.... भाग्य में जो लिखा हैं वहीं होगा!...., नसीब में जो होगा वहीं मिलेगा हैं!...., भगवान कि इच्छा के आगे किस कि चलती हैं!...., भगवान ने दुःख लिखा हैं तो क्या करे!...., हमारे तो अमुख ग्रह हि खरब चल रहे हैं...., हमारा तो नसीब ही खराब हैं............. इत्यादी से हम सब अच्छी तरह वाकीफ़ हैं।

कुछ लोग धर्मशास्त्र, भगवान इत्यादि पर विश्वास नहीं होता, या कुछ लोग पहले विश्वास करते थे लेकिन अनुचित मार्गदर्शन या प्रयोग में रहजाने वाली किसी तृटि के कारण उनकी इच्छा पूर्ति का अपूर्ण रह जाना इन विषयो पर अविश्वास को जन्म देता हैं।

एसी स्थिति में अनेक लोगों का धर्मशास्त्र, भगवान इत्यादि पर अविश्वास हो जाना स्वाभाविक हैं? ईश्वर नें सभी मनुष्यों को एक समान बनाया हैं, इस लिए इस संसार में व्याप्त सभी प्रकार के सुख भोगने का सभी मनुष्यों को बराबर का अधिकार दिया हैं। क्योकि सभी जीव ईश्वर के अंश हैं, इस लिए ईश्वर सब को एक ही भाव से देखता हैं। व्यक्ति आज दरिद्र हैं, निर्धन हैं तो वह उसके निजी कर्मो का फल मात्र हैं।

उसकी दरिद्रता किसी ग्रह के कारण नहीं ग्रह तो केवल व्यक्ति के कर्मो का फल प्रदान करने हेतु विधाताके सहयोगी हैं। दरिद्र व्यक्ति अपनी गलतीयां अपने नसीब और भगवान पर लाद देते हैं। व्यक्ति को आवश्यक्ता हैं, उचित मार्गदर्शन कि यदि व्यक्ति को उचित मार्गदर्शन प्राप्त हो जाये तो इस संसार का दरिद्र से दरिद्र कंगाल से कंगाल व्यक्ति भी धनवान बन सकता हैं। व्यक्ति उचित मार्गदर्शन, मंत्र-यंत्र-तंत्र, एवं दुर्लभ वस्तुओं के विधि-वत प्रयोगों के माध्यम से

अपनी इच्छाओं को पूर्ण करने में समर्थ बन सकता हैं, इसमें जरा भी संदेह नहीं हैं।

धन प्राप्ति हेतु किये गये मंत्र-यंत्र-तंत्र की साधना एवं विभिन्न सामग्रीयों के प्रयोग का फलदायी नहीं होना, यह किसी साधना या मंत्र-यंत्र-तंत्र की उपासना का कोई दोष नहीं बलकि व्यक्ति के श्राद्धाहीन अंतर मन का ही दोष होता हैं।

क्योकि हमारे विद्वान ऋषी-मुनी ने हजारो वर्ष पूर्व अपने तपोबल से यह ज्ञात कर लिया था की मनुष्य कि शक्तियां अपार और अनंत हैं। जीसे आज का आधुनिक विज्ञान भी मान चुका हैं की एक व्यक्ति अपनी वास्तवीक शक्ति का मात्र ३(तीन) प्रतिशत हिस्सा ही इस्तेमाल करता हैं। ठिक इसी प्रकार आपके भीतर भी परमात्मा की अपार शक्तियां मौजुद हैं बस उन शक्तिओं को उजागर करने की जरुरत मात्र हैं, आप अपने अंदर उठनेवाली इन तरंगो के कारण आपके आस-पास का वातावतण सकारात्मक उर्जा से भर जायेगा एवं यह उर्जा आपके अंतर मन कि गहराई तक प्रवेश कर गई तो इन शक्तियो से आपको आत्म बल की प्राप्ति होगी जिससे आपके धनवान बनने और इस दिशा में अग्रस्त होने का मार्ग स्वतः हि खूलने लगेगा। फिर आपकी मंझिल आपसे दूर नहीं रह जायेगी। व्यक्ति यदि एक बार चाहले तो वह अपनी स्थिती में परिवर्तन लासकता हैं बस जरुरत हैं एक द्रढ संकल्प कि।

इस लिए तो शास्तों में कहां गया हैं की

*उद्यमे नास्ति दारिद्रयम् ।*

**अर्थात:**उद्यम करने से दरिद्रता की नहीं रह जाती ।

इसी लिए सैकड़ो विद्वान ऋषी-मुनियों ने मनुष्य को उद्यमी बनाने के लिए क्रियाशील बनाने के लिए अपने योग बल एवं परिश्रम से यंत्र के गूढ रहस्य को जाल लिया था और उन्हों ने हमारे मार्गदर्शन हेतु यंत्र के प्रभावों का सूक्ष्म अध्ययन कर उसके प्रभावों से हमें अवगत कराने हेतु विभिन्न ग्रंथो एवं शास्त्रों की रचना की हैं।

यंत्र का संसार अति विशाल हैं, क्योकी समग्र विश्व में सैकड़ों धर्म, संप्रदाय, सभ्यता एवं संस्कृतिया हैं हर एक धर्म या संप्रदाय में प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रुप से यंत्रों का उपयोग प्राचिन काल से होता आया हैं। अभी तक हजारों लाखों तरह के यंत्र अलग-अलग भाषा एवं संस्कृतियों में निर्मित किये गये हैं, जिसके प्रमाण विभिन्न ग्रंथ-शास्त्र आदि में उपलब्ध हैं। लेकिन समग्र सभ्यता एवं संस्कृति में यंत्र के निर्माण का मुख्य उद्देश्य मनुष्य मात्र का कल्याण ही है।

इस अंक में प्रकाशित विभिन्न उपाय, यंत्र-मंत्र-तंत्र, साधना व पूजा पद्धति के विषय में साधक एवं विद्वान पाठको से अनुरोध हैं, यदि दर्शाये गए यंत्र, मंत्र, स्तोत्र इत्यादी के संकलन, प्रमाण पढ़ने, संपादन में, डिजाईन में, टाईपींग में, प्रिंटिंग में, प्रकाशन में कोई त्रुटि रह गई हो, तो उसे स्वयं सुधार लें या किसी योग्य गुरु या विद्वान से सलाह विमर्श कर ले । क्योकि विद्वान गुरुजनो एवं साधको के निजी अनुभव विभिन्न अनुष्ठा में भेद होने पर यंत्र की पूजन विधि एवं जप विधि में, प्रभावों के अध्ययन में भिन्नता संभव हैं।

आपका जीवन सुखमय, मंगलमय हो मां लक्ष्मी की कृपा आपके परिवार पर बनी रहे। मां महालक्ष्मी से यही प्राथना हैं...

चिंतन जोशी

## ***** यंत्र विशेषांक से संबंधित विशेष सूचना *****

- पत्रिका में प्रकाशित यंत्र सम्बन्धित सभी जानकारीयां गुरुत्व कार्यालय के अधिकारों के साथ ही आरक्षित हैं।
- पौराणिक ग्रंथो पर अविश्वास रखने वाले व्यक्ति इस अंक में उपलब्ध सभी विषय को मात्र पठन सामग्री समझ सकते हैं।
- धार्मिक विषय आस्था एवं विश्वास पर आधारित होने के कारण इस अंकमें वर्णित सभी जानकारीया भारतिय ग्रंथो से प्रेरित होकर लिखी गई हैं।
- धर्म से संबंधित विषयो कि सत्यता अथवा प्रामाणिकता पर किसी भी प्रकार कि जिन्मेदारी कार्यालय या संपादक कि नहीं हैं।
- इस अंक में वर्णित संबंधित सभी लेख में वर्णित **मंत्र, यंत्र व प्रयोग** कि प्रामाणिकता एवं प्रभाव कि जिन्मेदारी कार्यालय या संपादक कि नहीं हैं और ना हीं प्रामाणिकता एवं प्रभाव कि जिन्मेदारी के बारे में जानकारी देने हेतु कार्यालय या संपादक किसी भी प्रकार से बाध्य हैं।
- धर्म से संबंधित लेखो में पाठक का अपना विश्वास होना आवश्यक हैं। किसी भी व्यक्ति विशेष का किसी भी प्रकार से इन विषयो में विश्वास करने ना करने का अंतिम निर्णय उनका स्वयं का होगा।
- शास्त्रोक्त विषयों से संबंधित जानकारी पर पाठक द्वारा किसी भी प्रकार कि आपत्ती स्वीकार्य नहीं होगी।
- धर्म से संबंधित लेख प्रामाणिक ग्रंथो, हमारे वर्षो के अनुभव एव अनुशंधान के आधार पर दिये गये हैं।
- हम किसी भी व्यक्ति विशेष द्वारा धर्म से संबंधित विषयों पर विश्वास किए जाने पर उसके लाभ या नुक्शान की जिन्मेदारी नहिं लेते हैं। यह जिन्मेदारी धार्मिक विषयो पर विश्वास करने वाले या उसका प्रयोग करने वाले व्यक्ति कि स्वयं कि होगी।
- क्योकि इन विषयो में नैतिक मानदंडों, सामाजिक, कानूनी नियमों के खिलाफ कोई व्यक्ति यदि नीजी स्वार्थ पूर्ति हेतु यहां वर्णित जानकारी के आधार पर प्रयोग कर्ता हैं अथवा धार्मिक विषयो के उपयोग करने मे त्रुटि रखता हैं या उससे त्रुटि होती हैं तो इस कारण से प्रतिकूल अथवा विपरित परिणाम मिलने भी संभव हैं।
- धार्मिक विषयो से संबंधित जानकारी को मानकर उससे प्राप्त होने वाले लाभ, हानी कि जिन्मेदारी कार्यालय या संपादक कि नहीं हैं।
- हमारे द्वारा पोस्ट किये गये धार्मिक विषयो पर आधारित लेखों में वर्णित जानकारी को हमने कई बार स्वयं पर एवं अन्य हमारे बंधुगण ने भी अपने नीजी जीवन में अनुभव किया हैं। जिस्से हम कई बार धार्मिक इनसे विशेष लाभ की प्राप्ति हुई हैं। अधिक जानकारी हेतु आप कार्यालय में संपर्क कर सकते हैं।

**(सभी विवादो केलिये केवल भुवनेश्वर न्यायालय ही मान्य होगा।**

# यन्त्रों के प्रमुख प्रकार

✍ स्वस्तिक.ऐन.जोशी

यंत्र कई रुपों में निर्मित किय जाते हैं। प्राचीन ग्रंथों में विभिन्न प्रकार के यन्त्रों का उल्लेख मिलते हैं। यहां हम पाठकों के मार्गदर्शन हेतु यन्त्रों की प्रमुख श्रेणीयों का वर्णन कर रहे हैं।

## भूपृष्ठ यन्त्र:

समतल आकार वाले यन्त्र अर्थात वह यन्त्र जिनका आधार समलत या धरातल पर हो उसे भूपृष्ठ यन्त्र कहां जाता हैं। यन्त्र क्र इसी समतल आधार पर यन्त्र की रेखाये, वर्ग, बिन्दु, त्रिभुज, चतुर्भुज, कमल दल, अंक, बीज मंत्र आदि को उत्कीर्ण किया जाता हैं। कहने का मतलब हैं की समतल आधार वाले यन्त्र को भूपृष्ठ यन्त्र कहां जाता  हैं।

## मेरुपृष्ठ यन्त्र:

मेरुपृष्ठ आगार वाले यन्त्र की आकृति मेरु की तरह उपर की ओर क्रमशः उठी हुई होती हैं जो देखने में पर्वताकार दिखती हैं। यंत्र का अंतिम भाग अर्थात शिखर ऊपर से नुकीला होता हैं, व नीचे का हिस्सा चौड़ा अर्थात फैला हुवा होता हैं, इस प्रकार के यंत्रों में नीचे से ऊपर का हिस्सा क्रमशः छोटा होता जाता हैं और आखिर में शिखर वाला हिस्सा नुकीला होता हैं। इस तरह के यन्त्रों में रेखाएं उभरी हुई या उत्कीर्ण या खुदी हुई होती हैं।

## पाताल यन्त्र:

पाताल यन्त्र को मेरुपृष्ठ यन्त्र से विपरीत निर्मित किया जाता हैं जहां मेरुपृष्ठ यन्त्र में यन्त्र का शिखर होता हैं वहीं पाताल यन्त्र में यन्त्र का मध्य हिस्सा कटोरी के सामान अंदर की और से क्रमशः गहरा होता जाता हैं हैं।

## मेरुप्रस्तार यन्त्र:

मेरुप्रस्तार यन्त्र, मेरुपृष्ठ यन्त्र के समान होता हैं, लेकिन मेरुपृष्ठ यन्त्र में रेखांकन की क्रिया को उभारकर या उत्कीर्ण करके पूर्ण की जाती हैं, वहीं मेरुप्रस्तार यन्त्र में रेखांकन यन्त्राकार होता हैं। इस तरह के यन्त्र को देखने पर लगता हैं की संपूर्ण यन्त्र को टुकड़ों में काटकर एक-दूसरे पर आश्रित किया गया है।

## कूर्मपृष्ठ यन्त्र:

कूर्मपृष्ठ यन्त्र में मेरुपृष्ठ यन्त्र के समान शिखर नहीं होता। यह नीचे से चौकोर और ऊपर से गोलाई लिये होता हैं। लेकिन इसमें मेरुपृष्ठ यन्त्र के समान शिखर नहीं होता।  देखने में यह कछुएं की ऊची पीठ के समान नज़र आता हैं। इस प्रकार के यन्त्र को कूर्मपृष्ठ यन्त्र कहते हैं।

## यन्त्रों का वर्गीकरण

1. रेखात्मक यंत्र, 2. आकृतिमूलक यन्त्र

### 1.रेखात्मक यंत्र

रेखात्मक यंत्र में केवल रेखाओं का प्रयोग किया जाता हैं, जो मुख्यतः त्रिकोण, चतुर्भुज, वक्र, कमलाकार, आयुध, वलय आदि को यथार्थपूर्ण दर्शाया जाता हैं।

### 2. आकृतिमूलक यन्त्र

आकृतिमूलक यन्त्र में रेखाओं को ज्यामितिक आकार में प्रयोग नहीं करके स्पष्ट रुप से चित्रांकन किया जाता हैं। यन्त्र के निर्माण में कार्य उद्देश्य के अनुशार विभिन्न प्रकार के देव-देवी, मानव, पशु-पक्षि, वृक्ष आदि के स्वरुप का चित्रांकन किया जाता हैं।

## रेखात्मक यंत्र के निम्न चार वर्ग होते हैं।

1. बीजमंत्रयुक्त यंत्र ।
2. मंत्रवर्णयुक्त यंत्र ।
3. अंकगर्भित यंत्र ।
4. मिश्र यंत्र ।

### बीजमंत्रयुक्त यंत्र:

बीजमंत्रयुक्त यंत्र को किसी देवी-देवता के संक्षिप्त रुप के मन्त्र का प्रयोग किया जाता हैं। अर्थात देवी-देवताओं के शक्तिशाली बीज मंत्रों का प्रयोग किया जाता हैं। जो संबंधित देवी-देवताओं का सक्षिप्त रुप होता हैं अर्थात जिसमें उस देवी-देवता की गुप्त शक्तियां निहित होती हैं। जिससे उस बीज मन्त्र के स्मरण या उच्चारण से ही साधक की समग्र कामनाएं पूर्ण होने लगती हैं। बीजमंत्रयुक्त यंत्र को सर्वाधिक शक्तिशाली यन्त्र माना जाता हैं।

### मंत्रवर्णयुक्त यंत्र:

मंत्रवर्णयुक्त यंत्र में विशेष्ट वर्णों को क्रम में सजाकर मन्त्र को दर्शाया जाता हैं। मंत्रवर्णयुक्त यंत्र में प्रयुक्त वर्णों द्वार ही मन्त्रों का निर्माण किया गया होता हैं इस लिए मंत्रवर्णयुक्त यंत्र में मन्त्र शक्ति विशेष रुप से समाहित होती हैं।

### अंकगर्भित यंत्र:

अंकगर्भित यंत्र में अंकात्मक देवताओं का निवास होता हैं। हिन्दू धर्म में एसा माना जाता हैं की प्रत्येक अंक किसी-न-किसी देवता का प्रतिक होता हैं। इस लिए अंकों को देवता के प्रतिनिधि के रुप में विभिन्न उद्देश्य से यन्त्रों के निर्माण के लिए अंकों का प्रयोग किया जाता हैं। इस प्रकार के यन्त्रों को अंकगर्भित यंत्र कहते हैं।

### मिश्र यंत्र:

मिश्र यंत्र में उपर दर्शाये गये तीनों श्रेणीयों का प्रयोग एक साथ (अर्थात बीजमंत्रयुक्त यंत्र, मंत्रवर्णयुक्त यंत्र, अंकगर्भित यंत्र) हुवा हो या एक के साथ दूसरी श्रेणी का प्रयोग होने पर उसे मिश्र यंत्र कहते हैं।

## शास्त्रों में यंत्र के मुख्य सात प्रकार बताये गय हैं।

शास्त्रों में यन्त्रों का वर्गीकरण उसकी उपयोगिता के आधार पर किया गया हैं। जिसके अनुशार उसके क्रम इस प्रकार हैं..

1. शरीर यन्त्र
2. धारण यन्त्र
3. आसन यन्त्र
4. मण्डल यन्त्र
5. पूजा यन्त्र
6. छत्र यन्त्र
7. दर्शन यन्त्र

# यन्त्रों में पंच तत्वों का महत्त्व

✍ स्वस्तिक.ऎन.जोशी, श्रेया.ऐस.जोशी

जिस प्रकार हमारा शरीर पाँच तत्वों से बना हैं। उसी प्रकार कुछ यन्त्रों में भी पाँच तत्व भी निहित होते हैं। यंत्र में निहित पाँच तत्व मानव शरीर के तत्वों के समान ही हैं।

1. पृथ्वी तत्त्व,
2. जल तत्त्व,
3. अग्नि तत्त्व,
4. वायु तत्त्व और
5. आकाश तत्त्व।

विद्वानों ने अपने अनुभवों से ज्ञात किया हैं की यंत्रों के पाँच तत्वों की उपस्थिती ही मुख्य रुप से साधक को वांच्छित सिद्धि प्राप्ति हेतु सहायक होती हैं। इस लिए यन्त्रों के पाँच तत्व की महत्वता को जानना अत्यंत आवश्यक हैं। क्योकि यहीं पाँच तत्व ब्रह्माण्ड की रहस्यमय शक्तियों एवं साधक के भितर छिपी हुई शक्तियों की जाग्रत और नियन्त्रित करने हेतु सहायक हैं।

रेखायुक्त यन्त्र और अंकात्मक यन्त्रों में पृथ्वी तत्त्व, जल तत्त्व, अग्नि तत्त्व, वायु तत्त्व और आकाश तत्त्व का समावेश किया जाता हैं। जिस प्रकार पृथ्वी तत्त्व, जल तत्त्व, अग्नि तत्त्व की रेखायें तो सरलता से ज्ञात की जा सकती हैं, पृथ्वी तत्त्व का आकार चौकोर अर्थात चतुष्कोण होता हैं, जल तत्त्व का आकार मण्डलाकार अर्थात गोल वृत्ताकार होता हैं, अग्नि तत्त्व का आकार त्रिकोण स्वरुप होता हैं। यदि त्रिकोण का आकार यन्त्र में उर्ध्वमुखी और अधोमुखी दर्शाया गया हो तो वह शिव और शक्ति का प्रतिक माना जाता हैं।

शास्त्रों में पंचदशी यन्त्र में तत्वों का वर्णन करते हुवे उल्लेख मिलता हैं, की इन यन्त्रों में तत्वों के आकार नहीं होते है, लेकिन अंकों की योजना ही उसमें तत्वों का प्रतिनीधित्व दर्शाती हैं।

## यन्त्रों में निहित पाँच तत्वों के प्रभाव

कुछ जानकारों ने पाँच तत्व का प्रभाव मनुष्यों पर इस प्रकार माना हैं।

### 1. पृथ्वी तत्त्व:

पृथ्वी तत्त्व के प्रभाव से मनुष्य को स्थिरता, धैर्य, उत्साह, उत्तम विचारधारा, शान्ति, भौतिक सुख तथा सफलता की प्राप्ति होती हैं।

### 2. जल तत्त्व:

जल तत्त्व के प्रभाव से मनुष्य को मान, सम्मान, प्रेम, माधुर्य, सन्तोष, ज्ञान और चंचलता को नियंत्रित करने हेतु सहायता प्राप्त होती हैं।

### 3. अग्नि तत्त्व:

अग्नि तत्त्व के प्रभाव से मनुष्य को क्रोध, उत्तेजना, तीव्रता, क्लेश, विध्न, विनाश, अशांति, हानि, कष्ट-श्रमसाध्यता, उग्रकर्म आदि को नियंत्रित करने हेतु सहायता प्राप्त होती हैं।

### 4. वायु तत्त्व:

वायु तत्त्व का प्रभाव मनुष्य पर उचित मात्र में हो तो उत्तम हैं अन्यथा यह विपरीत परिणाम प्रदान करता हैं। वायु तत्त्व के प्रभाव से मनुष्य को बुद्धि, विक्षिप्तता, अविवेकी आचरण, मान-सम्मान की हानि, अपयश, दुःख, अज्ञानता, आदि को नियंत्रित करने हेतु सहायता प्राप्त होती हैं।

### 5. आकाश तत्त्व:

आकाश तत्त्व के प्रभाव पर ही मनुष्य को आध्यात्म प्रेम, विरक्त भाव, गहनचिन्तन, मनन,

अध्ययन और एकान्त को नियंत्रित करने हेतु सहायक हैं। यदि आकाश तत्त्व के सुफल में न्यूनाधिकता हो जाती हैं और कर्म द्रष्टि से इसका उपयोग किया जाता हैं।

जिस यन्त्र में इन तत्वों की आकृतियों का निर्देश हो उसमें भी सम्बन्धित तत्वों के अक्षर वाले बीजाक्षर हो तो यन्त्र शीघ्र सिद्ध हो जाता हैं।

पाठकों के ज्ञानवर्धन के उद्देश्य से स्वर और व्यंजनों को पाँच तत्वों की श्रेणी में दर्शाया गया हैं।

1. पृथ्वी तत्त्व के सम्बन्धित वर्णाक्षार क्रमशः उ, ऊ, ओ, ग, ज, ड़, द, ब, ल ।
2. जल तत्त्व के सम्बन्धित वर्णाक्षार क्रमशः औ, घ, झ, द, ध, भ, व, स ।
3. अग्नि तत्त्व के सम्बन्धित वर्णाक्षार क्रमशः इ, ई, ऐ, ख, छ, ठ, थ, फ, र ।
4. वायु तत्त्व के सम्बन्धित वर्णाक्षार क्रमशः अ, आ, ए, क, च, ट, त, प, य, ष ।
5. आकाश तत्त्व के सम्बन्धित वर्णाक्षार क्रमशः अः, अं, ड, न्य, ण, न, म, श, ह ।

## यन्त्र के अंक एवं देवता

यहां हम एक से नौ तक की संख्याओं की देवाता एवं उनकी संबंधित दिशाओं को दर्शारहे हैं।

| अंक देवता | दिशा |
|---|---|
| १. सूर्य | पूर्व |
| २. भुवनेश्वरी | नैऋत्य |
| ३. गणपति | उत्तर |
| ४. हनुमान | वायव्य |
| ५. विष्णु | पश्चिम |
| ६. कार्तवीर्य | आग्नेय |
| ७. काली | दक्षिण |
| ८. भैरव | ईशान |
| ९. भैरवी | पश्चिम |

**नोटः** उक्त वर्णन को केवल पाठकों के मार्गदर्शन हेतु प्रदान किया गया हैं। कोई भी व्यक्ति जो यन्त्र द्वारा लाभ प्राप्त करना चाहते हो उन्हें शास्त्र सम्मत नियमों एवं विधि-विधान का पालन करते हुवे गुरु आज्ञा प्राप्त कर के ही यन्त्र साधना करनी चाहिए।

# अंक यन्त्रों की विशिष्टता एवं लाभ

✍ स्वस्तिक.ऎन.जोशी, दिपक.ऎस.जोशी

अंक यन्त्र अपने आपमें विशेष रहस्य समाये होते हैं। यन्त्र के जानकारों का अनुभव हैं की विशेष अंकों के माध्य से कठिन कार्यों को भी सरलता से सिद्ध किये जा सकते हैं। अब तक अंक यन्त्रों में प्रायः पन्द्रह से लेकर दस लाख तक की संख्याओं वालें अंकों का प्रयोग होते देखा गया हैं। पौराणिक गंथों में विभिन्न कार्यों की सिद्धि के लिए अंकों का महत्व विशेष रुप से दर्शाया गया हैं।

1) पंदरीया (15) यन्त्र सभी प्रकार की सिद्धियों को प्रदान करने वाला माना गया हैं।
2) सोडष यन्त्र (16) अर्थात सोलह अंक वाले यन्त्र को चोर आदि बाधाओं को दूर करने हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
3) उन्नीसां यन्त्र (19) खेत एवं धान को कीड़ों से बचाने हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
4) बीसा यन्त्र (20) को सोलह कोष्टक में लिखकर पास में रखने से सभी तरह के भय का नाश होता हैं।
5) चौबीसा यन्त्र (24) सर्व प्रकार से ऋद्धि-सिद्धि प्रदाता हैं।
6) अठाईसा यन्त्र (28) से रोग अभय नष्ट होता हैं।
7) तीस यन्त्र (30) से शाकिनी भय का नाश होता हैं।
8) बत्तीसा यन्त्र (32) को गर्भिणी को सुकपूर्वक प्रसव हेतु प्रयोग किया जाता हैं। (बत्तीसा यन्त्र के अनेक प्रयोग एवं लाभ विभिन्न ग्रंथोंमें देखनेको मिलते हैं।
9) चौतीसा यन्त्र (34) को मुख्य रुप से देव ध्वजा पर लिखने से शुभ फल प्राप्त होते हैं। चौतीसा यन्त्र परकर्म अर्थात किसी के द्वारा भय की प्राप्ति होने से पूर्व उसे दूर करता हैं। भवन की मुख्य दीवार पर इसे लेखने पर पराभाव नहीं होता, शत्रुद्वारा किये गये कामण-टुमण आदि का प्रभाव नष्ट हो जाता हैं।
10) छत्तीसा यन्त्र (36) को आर्थिक लाभ हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
11) चालीसा यन्त्र (40) को मान-सम्मान की वृद्धि, शत्रु को नतमस्तक करने एवं सिरदर्द दूर करने हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
12) पच्चासवां यन्त्र (40) को छोटे बालकों का रोना बन्द कराने हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
13) छप्पनवा यन्त्र (56) को मोहन आदि कार्यो के लिए प्रयोग किया जाता हैं।
14) बासठियां यन्त्र (62) को बंध्या स्त्री को गर्भ ठहरवाने हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
15) चौसठियां यन्त्र (62) को सर्व प्रकार के भयों के निवारण के लिए विशेष रुप से प्रयोग किया जाता हैं। चौसठियां यन्त्र का प्रयोग भूत-प्रेत, शाकिनी-डाकिनी आदि पीडाओं से रक्षा हेतु किया जाता हैं।
16) सत्तरीयां यन्त्र (70) के प्रयोग से मान-सम्मान की वृद्धि होती हैं।
17) बहत्तरीयां यन्त्र (72) को भूत-प्रेत आदि भयों को नष्ट करने और जंग में विजय प्राप्ति हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
18) अठोत्तरीयां यन्त्र (78) को सर्व प्रकारके कष्ट से मुक्ति हेतु हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
19) अस्सीयां यन्त्र (80) को अपने द्वारा किये गये कर्म फलों की प्राप्ति हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
20) पिच्चासियां यन्त्र (85) को मार्ग अर्थात यात्रा भय के निवारण हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
21) नब्बेयां यन्त्र (90) को चोर से रक्षा हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
22) सौवां यन्त्र (100) को सर्व कार्य सिद्धि हेतु प्रयोग किया जाता हैं।

23) एक सौ बीस यन्त्र (120) को गर्भिणी की प्रसव पीड़ा-कष्ट को कम करने हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
24) एक सौ छब्बीसां यन्त्र (126) को बंधे हुवे गर्भ को खोने हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
25) एक सौ बावनयां यन्त्र (152) को भाई-बहन मे आपसी प्रेम की वृद्धि हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
26) एक सौ सत्तरीयां यन्त्र (170) ज्ञान वृद्धि हेतु विशेष प्रभावकारी माना गया हैं।
27) एक सौ बहत्तरीयां यन्त्र (172) को संतान लाभ एवं भय निवारण हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
28) दौ सौ का यन्त्र (200) को व्यवसाय वृद्धि हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
29) तीन सौ का यन्त्र (300) को पति-पत्नी में आपसी स्नेह बढ़ाने हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
30) चार सौ का यन्त्र (400) को भवन में लिखने से भय से रक्षा हेतु एवं खेतों में लिखने से धान्य की उपज अच्छि हो इस लिए किया जाता हैं।
31) पांच सौ का यन्त्र (500) स्त्री को गर्भ धारण हेतु एवं पुरुष को उत्तम संतान की प्राप्ति हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
32) छः सौ का यन्त्र (600) को सुख-सम्पत्ति की प्राप्ति के लिए प्रयोग किया जाता हैं।
33) सात सौ का यन्त्र (700) को वाद-विवाद में विजप प्राप्ति के लिए प्रयोग किया जाता हैं।
34) नौ सौ का यन्त्र (900) को मार्ग भय एवं यात्रा भय से रक्षा हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
35) एक हजार का यन्त्र (1000) को विजय प्राप्ति हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
36) ग्यारह सौ का यन्त्र (1100) को दुष्टात्माओं, भय एवं क्लेश से से रक्षा हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
37) बारह सौं का यन्त्र (1200) को बंधन मुक्ति हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
38) पचास हजार का यन्त्र (50000) को राज सम्मान की प्राप्ति एवं सभी प्रकार के कष्टों से मुक्ति हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
39) दस लाख दस हजार का यन्त्र (1010000) को मार्ग में चोर भय से रक्षा हेतु प्रयोग किया जाता हैं।

इस प्रकार से किसी भी यन्त्र का प्रयोग करने से पूर्व उसके पूर्ण प्रभावों को जान लेना अति आवश्यक हैं उपर दर्शाये गये अंक यन्त्रों की सूचि यहां मात्र मार्गदर्शन के उद्देश्य से दी गई हैं। विद्वजनों एवं साधको के अनुभवों में अंतर होने से उपर में जो फल दर्शाये गये हैं उसमें अंतर संभव हैं, अतः इस विषय में किसी योग्य गुरु या साधक से परामर्श कर लेना अति आवश्यक हैं।

# श्रीयंत्र की महिमा

✍ चिंतन जोशी, स्वस्तिक.ऎन.जोशी

हिन्दु धर्म में श्रीयंत्र सर्वाधिक लोकप्रिय एवं प्राचीन यंत्र है, श्रीयंत्र की आराध्या देवी स्वयं श्रीविद्या अर्थात त्रिपुर सुन्दरी देवी हैं, श्रीयंत्र को देवीके ही रूप में मान्यता दिगई है।

श्रीयंत्र को अत्याधिक शक्तिशाली व ललितादेवी का पूजन चक्र माना जाता है, श्रीयंत्र को त्रैलोक्य मोहन अर्थात तीनों लोकों का मोहन करने वाला यन्त्र भी कहां जाता है।

श्रीयंत्र में सर्व रक्षाकारी, सर्वकष्टनाशक, सर्वव्याधि-निवारक विशेष गुण होने के कारण श्रीयंत्र को सर्व सिद्धिप्रद एवं सर्व सौभाग्य दायक माना जाता है।

**श्रीयंत्र को सरल शब्दों में लक्ष्मी यंत्र कहा जाता हैं, क्योकि श्रीयंत्र को धन के आगमन हेतु सर्वश्रेष्ठ यंत्र माना गया हैं।**

विद्वानों का कथन हैं की श्रीयंत्र अलौकिक शक्तियों व चमत्कारी शक्तियों से परिपूर्ण गुप्त शक्तियों का प्रमुख केन्द्र बिन्दु है।

श्रीयंत्र को सभी देवी-देवताओं के यंत्रों में सर्वश्रेष्ठ यंत्र कहा गया है। यहीं कारण हैं, कि श्रीयंत्र को यंत्रराज, यंत्र शिरोमणि भी कहा जाता है।

## श्रीयंत्र से जुड़ी पौराणिक कथा

धर्मग्रंथों में श्री यंत्र के संदर्भ में एक प्रचलित कथा का वर्णन मिलता है।

कथाके अनुसार एक बार आदिगुरु शंकराचार्यजी ने कैलाश पर भगवान शिवजी को कठिन तपस्या द्वारा प्रसन्न कर लिया।

भगवान भोलेनाथ ने प्रसन्न होकर शंकराचार्यजी से वर मांगने के लिए कहा। आदिगुरु शंकराचार्यजी ने शिवजी से विश्व कल्याण का उपाय पूछा। पूछे गये प्रश्न पर भगवान भोलेनाथ ने स्वयं शंकराचार्य को साक्षात लक्ष्मी स्वरूप श्री यंत्र की विस्तृत महिमा बताई और कहा यह श्री यंत्र मनुष्यों का सभी प्रकार से कल्याण करेगा।

श्री यंत्र परम ब्रह्म स्वरूपी आदि देवी भगवती महात्रिपुर सुदंरी की उपासना का सर्वश्रेष्ठ यंत्र है क्योंकि श्री चक्र ही देवीका निवास स्थल है। श्री यंत्र में देवी स्वयं विराजमान होती हैं इसीलिए श्री यंत्र विश्व का कल्याण करने वाला है।

आज के आधुनिक युग में मनुष्य विभिन्न प्रकार की समस्याओं से ग्रस्त है, एसी स्थिति में यदि मनुष्य पूर्ण श्रद्धाभाव और विश्वास से श्रीयंत्र की स्थापना करें तो यह यंत्र उसके लिए चमत्कारी सिद्व हो सकता है।

मंत्र सिद्ध एवं प्राण-प्रतिष्ठित श्री यंत्र को कोई भी मनुष्य चाहे वह धनवान हो या निर्धन वहँ अपने घर, दुकान, ऑफिस इत्यादि व्यवसायीक स्थानों पर स्थापित कर सकता हैं। विद्वानो का अनुभव हैं की श्रीयंत्र का प्रतिदिन पूजन करने से देवी लक्ष्मी प्रसन्न होती है और मनुष्य का सभी प्रकार से मंगल करती हैं। मां महालक्ष्मी की कृपा से मनुष्य दिन प्रतिदिन सुख-समृद्धि एवं ऐश्वर्य को प्राप्त कर आनंदमय जीवन व्यतीत करता हैं।

पौराणिक धर्मग्रंथों में वर्णित हैं की श्री यंत्र आदिकालीन विद्या का द्योतक हैं, भारतवर्ष में प्राचीनकाल में भी वास्तुकला अत्यन्त समृद्व थी। और आज के आधुनिक युग में प्रायः हर मनुष्य वास्तु के माध्यम से भी प्रकार के सुख प्राप्त करना चाहता है। उनके लिए श्रीयंत्र की स्थापना अत्यंत महत्वपूर्ण है।

क्योकि जानकारों का मानना हैं की श्री यंत्र में ब्रह्माण्ड की उत्पत्ति और विकास का रहस्य छिपा हैं।

विद्वानो के मतानुशार श्रीयंत्र में श्री शब्द की व्याख्या इस प्रकार से की गई हैं **"श्रयत या सा श्री"**

अर्थात जो श्रवण की जाये, वह श्री हैं। नित्य परब्रह्मा से आश्रयण प्राप्त करती हो, वह श्री हैं।

श्रीयंत्र का अन्य अर्थ हैं श्री का यंत्र। यंत्र शब्द "यम" धातु का घोतक हैं। (यम धातु से बना हैं)

यन्त्र शब्द गृह शब्द को प्रकट करता हैं। जिस प्रकार गृह में सब वस्तुओं का नियंत्रण होता हैं उसी प्रकार श्रीयंत्र को प्राप्त करने या नियंत्रित करने के लिए श्रीयंत्र सर्वश्रेष्ठ माध्य हैं।

प्रायः सभी लोगोने अपने दैनिक जीवन में अनेक बार देखा होगा की किसी श्रेष्ठ एवं पूज्य मनुष्यों के नाम के आगे लोग "श्री" शब्द का प्रयोग करते हैं। मनुष्य की श्रेष्ठता के अनुक्रम के अनुशार उनकी नामके आगे 3, 4, 5, 8 बार तक "श्री" शब्द प्रयोग का शास्त्रों में उल्लेख मिला हैं। प्रधान पीठाधिश्वर/पीठाधिपति अथवा किसी संप्रदाय विशेष के प्रधानाचार्यों के नाम के आगे या पीछे 1008 बार तक "श्री" का प्रयोग किया जाता हैं। क्योकि "श्री" शब्द का सरल अर्थ "लक्ष्मी" होता हैं।

लेकिन विभिन्न धर्मग्रंथों में "श्री" शब्द का अर्थ महात्रिपुरसुन्दरी होने का उल्लेख मिलता हैं। **कुछ धर्मशास्त्रों एवं ग्रंथों में वर्णित हैं की "श्री महालक्ष्मी" ने महात्रिपुरसुन्दरी की चिरकाल आराधना करके उसने अनेक वरदान प्राप्त किये हैं। लक्ष्मीजी को प्राप्त इन्हीं वरदानों से एक वरदान "श्री" शब्द से ख्याति प्राप्त करने का भी प्राप्त हुवा। तभी से श्री शब्द का अर्थ लक्ष्मी समझा जाने लगा!

** धर्मशास्त्रों एवं ग्रंथों का संदर्भ हरितयनसंहिता, ब्रह्माण्डपुराणोत्तरखण्ड इत्यादि।

## श्रीचक्र से संबंधित मत शंकराचार्या कृत आनन्द सौंदर्य लहरी में वर्णित हैं

*चतुर्भिः श्रीकण्ठैः शिव्युवतिभिः पञ्चभिरपि.*
*प्रभिन्नाभिः शम्भोर्नवभिरपि मूलप्रकृतिभिः ।*
*त्रश्रयश्चत्वारिंशदसुदलकलात्रिवलय-.*
*त्रिरेखाभिः सार्धं तव कोणाः परिणताः ।*

श्रीयंत्र का विषय अत्यन्त गहन हैं, लेकिन यहाँ हम पाठकों के मार्गदर्शन हेतु इसका संक्षिप्त विवरण देने का प्रयास कर रहे हैं।

## विभिन्न तांत्रिक ग्रंथों में श्री यंत्र के विषय में जितना वर्णन मिलता हैं उतना और किसी विषय पर नहीं मिलता!

### श्रीयंत्र में स्थित नौ चक्रों का वर्णन रुद्रयामल तंत्र में वर्णित हैं

*बिन्दुत्रिकोणवसुकोणदशारयुग्म*
*मन्वस्न्नागदलसंयुतषोडशारम्।*
*वृतत्रयं च धरणीसदनत्रयं च*
*श्रीचक्रमे त दुदितं परदेवतायाः॥*

**अर्थात:** श्रीयंत्र के नौ चक्र क्रम में १. बिन्दु, २. त्रिकोण, ३. आठ त्रिकोणों का समूह, ४. दस त्रिकोणों का समूह, ५. दस त्रिकोणों का समूह, ६. चौदह त्रिकोणों का समूह, ७. आठ दलों वाला कमल, ८. सोलह दलों वाला कमल, ९. भूपुर ।

इन चक्रों को भिन्न-भिन्न रंगों से दर्शाने का विधान हैं, कमल के भितर दर्शाये गय क्रमशः २,३,४,५,६ के कुल मिलाकर जो ४३ त्रिकोण (इन ४३ त्रिकोण की सहायता से अन्य त्रिकोण कुल मिलाकर १०८ बनते हैं।) दर्शाये गये हैं उसके विषय में आनन्द सौंदर्य लहरी का उल्लेख उपर दर्शाया गया हैं।

इन चक्रों में यदि त्रिकोण उर्ध्वमुखी हो तो वह चक्र शिवप्रधान कहलाता हैं एवं यदि बीच का त्रिकोण अधोमुखी या स्वाभिमुखि हो तो वह शक्ति प्रधान यंत्र कहा जाता हैं। श्रीयंत्र से संबंधित विषय अत्यंत व्यापक हैं यही कारण हैं की श्रीयंत्र का पूजन दक्षिण-मार्ग एवं बाम-मार्ग दोनों विधि या प्रयोग से किया जाता हैं, जिसका विस्तृत वर्णन त्रिपुरतापिनी उपनिषद एवं त्रिपुरा उपनिषद में समान रुप से वर्णित हैं।

## श्रीयंत्र में नौ चक्रों के नाम एवं उसके भिन्न-भिन्न रंगों क्रम क्रमशः इस प्रकार है..

(१) सर्वानन्दमय (केन्द्रस्थ रक्त बिन्दु)

(२) सर्व सिद्धिप्रद (पीले रंग का त्रिकोण)

(३) सर्वरक्षाकार (हरें रंग के आठ त्रिकोणों का समूह)

(४) सर्व रोग हर (काले रंग के दस त्रिकोणों का समूह)

(५) सर्वार्थ साधक (लाल रंग के दस त्रिकोणों का समूह)

(६) सर्व सौभाग्यदायक(नीले रंग के चौदह त्रिकोणों का समूह)

(७) सर्व संक्षोभक्ष(गुलाबी रंग के आठ दलों वाला कमल)

(८) सर्वाशापरिपूरक(पीले रंग के सोलह दलों वाला कमल)

(९) त्रैलोक्य मोहन(हरे रंग का बाहरी स्थल अर्थात भूपुर)

## श्री यन्त्र के नौ चक्रों का विस्तृत वर्णन

### सर्वानन्दमय चक्र:

सर्वानन्दमय चक्र की अधिष्ठात्री देवी ललिता अथवा त्रिपुरसुन्दरी हैं, जो अपने आवरण में देवताओं के भेद से कहीं पर षोडश देवीयों में मुख्य मानी गयी हैं और कहीं पर अष्ट मातृकाओं में सर्वश्रेष्ठ मानी गयी हैं, कहीं पर अष्ट वशिनी देवताओं की अधिनायिका मानी गयी हैं। यह भेद प्रस्तार अलग-अलग भेद से हुए हैं और यथा क्रम से इन तीनों प्रस्तारों के नाम मेरु, कैलास तथा भूः प्रस्तार हैं। यही श्रीयंत्र की उपासना के प्रमुख प्रकार माने जाते हैं।

### सर्व सिद्धिप्रद चक्र:

सर्व सिद्धिप्रद चक्र जो एक त्रिकोण हैं, इस त्रिकोण के तीनों कोण को कामरुप, पूर्णागिरि तथा जालन्धर पीठ कहां गया हैं। इनके मध्य में औड्याणपीठ हैं, प्रथम तीनों पीठों की अधिष्ठात्री देवी कामेश्वरी, ब्रजेश्वरी तथा

भगमालिनी हैं जो प्रकृति, महत् तथा अभिमान हैं।

## सर्वरक्षाकार चक्र:

सर्वरक्षाकार चक्र जो आठ त्रिकोणों का समूह हैं, इस त्रिकोणों की अधिष्ठात्री देवीयाँ वासिनी, कामेश्वरी, मोहिनी, विमला, आरुणा, जयिनी, सर्वेश्वरी थथा कौलिनी हैं जो क्रमशः शीतः, उष्ण, सुख, दुःख, इच्छा, सत्त्व, रज तथा तम की स्वामिनी हैं। इस चक्र का साधक गुणों पर अधिकार करने और द्वन्द्व करने में समर्थ होता हैं।

## सर्व रोग हर चक्र:

सर्व रोग हर चक्र जो दस त्रिकोणों का समूह हैं, इस त्रिकोणों की अधिष्ठात्री देवीयाँ सर्वज्ञा, सर्वशक्तिप्रदा, सर्वेश्वर्यप्रदा, सर्वज्ञानमयी, सर्वव्याधिनाशिनी, सर्वाधारा, सर्वपापहरा, सर्वानन्दमयी, सर्वरक्षा तथा सर्वेप्सितफलप्रदा हैं, जो क्रमशः रेचक, पाचक, शोषक, दाहक, प्लावक, क्षारक, उद्धारक, क्षोभक, जम्भक तथा मोहक वह्निकलाओं की स्वामिनी हैं।

## सर्वार्थ साधक चक्र:

सर्वार्थ साधक चक्र जो दस त्रिकोणों का समूह हैं, इस त्रिकोणों की अधिष्ठात्री देवीयाँ दस प्राणों की स्वामिनी हैं, जो क्रमशः सर्वसिद्धिप्रदा, सर्वसम्पत्प्रदा, सर्वप्रियंकरी, सर्वमंगलकारिणी, सर्वकामप्रदा, सर्वदुःख विमोचनी, सर्वमृत्युप्रशमनी, सर्व विध्ननिवारिणी, सर्वांगसुन्दरी तथा सर्व सौभाग्यदायिनी हैं।

## सर्व सौभाग्यदायक चक्र:

सर्व सौभाग्यदायक चक्र जो चौदह त्रिकोणों का समूह हैं, इस त्रिकोणों की अधिष्ठात्री देवीयाँ सर्वसंक्षोभिणी, सर्वविद्राविणी, सर्वाकर्षिणी, सर्वाह्लादिनी, सर्वसम्मोहिनी, सर्वस्तम्भिनी, सर्वअम्भिनी, सर्ववशंकरी, सर्वराजनी, सर्वोन्मादिनी, सर्वार्थसाधनी, सर्वसम्पत्तिपूरणी, सर्वमन्त्रमयी, सर्वद्वन्द्वक्षयंकरी हैं। यह देवीयां मुख्य नाड़ियों की स्वामीनी हैं, जो क्रमशः अलम्बुसा, कुहु, विश्वोदरी, वारणा, हस्तिजिह्वा, यशोवती, पयस्विनी गान्धारी, पूषा, संखिनी, सरस्वती, इड़ा, पिंगला तथा सुषुम्णा हैं।

## सर्व संक्षोभक्ष चक्र:

सर्व संक्षोभक्ष चक्र जो आठ दलों वाला कमल हैं, इस अष्टदल की अधिष्ठात्री देवीयाँ अनंकुसुमा, अनंगमेखला, अनंगमदना, अनंगमदनातुरा, अनंगरेखा, अनंगवेगिनी, अनंगमदनांकुशा तथा अनंगमालिनी हैं, जो क्रमशः वचन, आदान, गमन, विसर्ग, आनन्द हीन, उपादान तथा उपेक्षा बुद्धि की स्वामिनी हैं।

## सर्वाशापरिपूरक चक्र:

सर्वाशापरिपूरक चक्र जो सोलह दलों वाला कमल हैं, इस अष्टदल की अधिष्ठात्री देवीयाँ कामाकर्षिणी, बुद्धध्याकर्षिणी, शब्दाकर्षिणी, स्पर्शाकर्षिणी, रुपाकर्षिणी, रसाकर्षिणी, गन्धाकर्षिणी, चित्ताकर्षिणी, धैर्याकर्षिणी, स्मृत्याकर्षिणी, नामाकर्षिणी, बीजाकर्षिणी, आत्माकर्षिणी, अमृताकर्षिणी तथा शरीराकर्षिणी हैं, जो क्रमशः मन, बुद्धि, अहंकार, शब्द, स्पर्श, रुप, रस, गन्ध, चित्त, धैर्य स्मृति, नाम, वार्धक्य, सूक्ष्म शरीर, जीवन तथा स्थूल शरीर की स्वामिनी हैं।

## त्रैलोक्य मोहन चक्र:

त्रैलोक्य मोहन चक्र जो बाहरी स्थल हैं, जिसके चार विभाग हैं (क) षोडशदल कमल के बाहरी चारों वृत्तों के परे गड़ाग सदृश स्थल। (ख) इस स्थल से लगी हुई पतली बाहरी रेखा (ग) दूसरी बाहरी रेखा और (घ) सबसे बाहर बाली रखा। इन चारों विभागों में क्रमशः दस मुद्राशक्तियाँ, दस दिकपाल, आठ मातृकाएँ तथा दश सिद्धियाँ स्तित हैं।

दस मुद्राशक्तियों के नाम क्रमशः सर्वसंक्षोभिणी, सर्वविद्राविणी, सर्वाकर्षिणी, सर्वावेशकरिणी, सर्वोन्मादिनी, महांकुशा, खेचरी, बीजमुद्रा, महायोनि तथा त्रिखण्डिका हैं, जिसका आधार दस आधारों से हैं, इन आधारों का विस्तृत वर्णन यहां करना संभाव नहीं हैं। लेकिन इतना अवश्य है की इन आधारों के रुप में ही श्रीयंत्र तथा षट्चक्रों का तादात्मय सिद्ध होता हैं।

दस दिकपाल के नाम क्रमश: इंद्र, अग्नि, यम, नऋति, वरुण, वायु, कुबेर, ईश्, अनंत और ब्रह्मा।

आठ मातृकाओं के नाम क्रमशः ब्राह्मी, माहेश्वरी, कौमारी, वैष्णवी, वाराही, ऐन्द्री, चामुण्डा तथा महालक्ष्मी हैं। इन मातृकाओं का पूजन का लक्ष्य काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद, मात्सर्य, पाप तथा पुण्य पर विजय प्राप्त करने हेतु किया जाता हैं।

## श्रीयंत्र का निर्माण और पूजन

जानकारों का कथन हैं की श्रीयंत्र के निर्माण हेतु सर्वोत्तम दिन पौष मास की संक्रांति के दिन रविवार हो तो अति उत्तम संयोग माना जाता हैं। लेकिन एसे योग अत्यंत दुर्लभ होते हैं, इस लिए यदि एसा योग नहीं बन रहा हो तो किसी भी मास की संक्रांति के दिन रविवार हो तो भी शुभकारी माना जाता हैं अथवा किसी भी मास की शुक्ल पक्ष की अष्टमी के दिन रविवार हो, या धनतेरस, दीपावली, नवरात्री, रविपुष्य योग, गुरुपुष्य योग इत्यादि होने पर भी यंत्र का निर्माण किया जा सकता हैं। यदि उक्त सभी मुहूर्त का संयोग न हो तो किसी भी शुभ मुहूर्त में यंत्र का निर्माण शुद्धधातु में करवालें।

**उत्तम तो यहीं होगा कि श्रीयंत्र को किसी जानकार व्यक्ति के द्वारा ताम्रपत्र, रजत या सुवर्ण पर उत्कीर्ण करवालें।**

## पूजन

- ❖ यंत्र प्राप्त हो जाये तो ब्रह्ममुहूर्त में स्नानादि से निवृत्त हो कर, शांत चित्त से पूर्वाभिमुख हो कर बैठा जाये।
- ❖ श्रीयंत्र का धूप-दीप, गंध पुष्प आदि अर्पित कर उसका षोडषोपचार पूजन करे या विद्वान कर्मकाण्डी ब्राह्मण द्वारा करवाकर उसकी प्राण-प्रतिष्ठा करवा लें। अपने पूजन स्थान पर लाल वस्त्र बिछाकर, उस पर केसर या हल्दी रंगे हुवे अक्षत से अष्टदल बनाकर उस के उपर यंत्र स्थापित करना चाहिए। यंत्र का पूजन अथवा प्राण-प्रतिष्ठा पूर्ण हो जाने पर अगले दिन श्री यंत्र को शुभ मुहूर्त में अपने घर, दुकान, ऑफिस इत्यादि व्यवसायीक स्थानों पर या तिजोरी, कैशबोक्स इत्यादि धन रखने वाले स्थानों पर पीला वस्त्र बिछाकर स्थापित करें।
- ❖ प्रतिदिन श्रीयंत्र का पंचोपचार पूजन और श्रीसूक्त का नियमित पाठ करने से यह अत्याधिक फलदायी सिद्ध होता हैं।
- ❖ यदि प्रतिदिन पंचोपचार पूजन या श्रीसूक्त का पाठ संभव न हो तो पूर्ण श्रद्धा भाव से केवल धूप-दिप से पूजन एवं दर्शन कर लक्ष्मी मंत्र का जाप करना भी लाभप्रद होता हैं।
- ❖ लक्ष्मी मंत्र के उच्चारण के लिए स्फटिक या कमलगट्टे की माला श्रेष्ठ मानी जाती हैं। (कमल गट्टा देवी लक्ष्मी को अत्यंत प्रिय हैं, देवी लक्ष्मी का निवास कमल के पुष्पों पर होता हैं।)

## श्रीयंत्र ध्यान मंत्र

*दिव्या परां सुघवलारुण चक्रायातां*
*मूलादिबिन्दु परिपूर्ण कलात्मकायाम्।*
*स्थित्यात्मिका शरघनुः सुणिपासहस्ता।*
*श्रीचक्रतां परिणिता सततंनमामि ।*

## श्रीयंत्र प्रार्थना मंत्र

*ध्यान के पश्चयात श्रीयंत्र की प्राथना करें।*
*धनं धान्यं धरां हर्म्य कीर्तिर्मायुर्यशः श्रियम्।*
*तुरगान् दन्तिनः पुत्रान् महालक्ष्मी प्रयच्छ में॥*

विभिन्न धर्मग्रंथों एवं शास्त्रों के अनुशार मंत्र सिद्ध, प्राण-प्रतिष्ठित, पूर्ण चैतन्ययुक्त श्रीयंत्र के सामने लक्ष्मी बीज मंत्र की माला जप करना अत्याधिक लाभप्रद सिद्ध होता हैं।

## लक्ष्मी बीज मंत्र

*ॐ श्रीं ह्रीं श्रीं कमले कमलालये प्रसीद प्रसीद श्रीं ह्रीं श्रीं ॐ महालक्ष्मै नमः।*

श्रीयंत्र के सम्मुख भोग लगाकर उसे स्वयं और परिजनों को भी प्रसाद के रुपमें बांट दें।

## श्रीयंत्र से जुडी रोचक बाते।

श्रीयंत्र का विलक्ष्ण प्रभाव हमारे विद्वान ऋषि-मुनियों ने हजारों वर्ष पूर्व ही ज्ञात कर लिया था!

आदिगुरु शंकराचार्याजी ने श्रीयंत्र के गूढ रहस्यों को ज्ञात कर लिया था। शंकराचार्याजी श्रीयंत्र अद्‍भुत प्रभावों से परिचित थे इस लिए उनकी श्रीयंत्र पर गहरी आस्था एवं विश्वास के कारण ही श्री यंत्र को उन्हो ने अपने सभी मठों में प्रतिष्ठा एवं दैनिक पूजन करने का सुझाव दिया था, यही कारण हैं की आज उनके प्रत्येक मठ में श्रीयंत्र का विधिवत पूजन-अर्चन किया जाता हैं।

विद्वानों का मानना हैं की दक्षिण भारत के सुप्रसिद्ध तिरुपति बालाजी के मंदिर की नींव में श्रीयंत्र स्थापित हैं। इतनाही नहीं वहां मुख्य विग्रह के पीठ में श्रीयंत्र उत्कीर्ण हैं। जिसका नियमित विधि-विधान से पूजन किया जाता हैं!

आबू के प्रसिद्ध दिलवाड़ा (देलवाड़ा) के मंदिर के खम्भों पर श्रीयंत्र अंकित हैं।

पौराणिक लोक मान्यताओं के अनुशार सोमनाथ कें विश्व प्रसिद्ध महादेव मंदिर के भूगर्भ में सुवर्ण शिला पर श्रीयंत्र का उत्कीर्ण किया गया था। जिसका पूजन गुप्त रुप से विद्वान ब्राह्मणों द्वारा किया जाता था। इसी कारण से पुरातन काल से वहां अतुल सम्पत्ति की नित्य वर्षा होती थी। यही कारण हैं की वहां अनमोल अरबों-खरबो के हीरे-जवाहरात बहुमूल्य रत्न इत्यादि उसके स्थम्भों पर ही जड़ित थे। जिसकी ख्याति सुन कर मोहम्मद गजनबी ने इसे लूट लिया और सोने की लालच में श्रीयंत्र को टूकड़ों में काटकर अपने साथ ले गया तब से मंदिर श्रीयंत्र से विहिन माना जाता हैं।

गुजरात के सूरत शहर में मेरुलक्ष्मी मंदिर या श्रीयंत्र मंदिर स्थित हैं इस मंदिर का निर्माण पूर्ण रुप से श्रीयंत्र के आकार में भव्य एवं विशाल रुप में किया गया हैं। संपूर्ण मंदिर को श्रीयंत्र की आकृति के अनुरुप निर्मित किया गया हैं, मंदिर के मध्य में श्रीयंत्र स्थापित हैं।

एक प्रचलित कथा के अनुशार किसी राज्य में भानुप्रताम नाम का अति धर्मभीरु आध्यात्मिक विचारों वाले राजा का राज था। वह बद्रीनाथ का उपासक था। उसके पार श्रीयंत्र था, कहां जाता हैं की श्रीयंत्र की सिद्धिअ राजा के पास थी। राजा इसी श्रीयंत्र के माध्यम से देवभाष्य जानता था। श्रीयंत्र के कारण ही उसे आकाशवाणी हुई कि वह अपना राजपाड त्यागकर अपनी कन्या का ब्याह मालवा के राजा कनकपाल से करके हिमालय के प्रसिद्ध बद्रीधाम में आकर देव-दर्शन का लाभ प्राप्त करें। राजा कनकपाल ने अपने गुरु के निर्देश पर श्रीयंत्र को नौटी नामक स्थान के चौराहे में विधिवत पूजन कर भूमिगत स्थापित किया, जो स्थान कालांतर में नन्दा देवी श्रीपीठ के रुप में प्रसिद्ध हुवा।

भारत के साथ-साथ श्रीयंत्र के प्रभावों की जानकारी अन्य देशों में निवास करने वाले भारतीय एवं वहां के स्थानिय लोगो को भी अवश्य रहती होगी! क्योकि भारतवासी जहां भी गये वहां श्रीयंत्र को अपने साथ लेकर गये और निरंतर उसके प्रभावों का विस्तार करते रहें।

नेपाल के पशुपतिनाथ मंदिर के मुख्य द्वार पर श्रीयंत्र निर्मित हैं।

- जिस श्रीयंत्र में सभी चक्र एवं बीज मंत्र अंकित हो वह संपूर्ण श्रीयंत्र कहां जाता हैं और जो यंत्र केवल चक्रों से बना हो बीज, शक्ति मंत्रों इत्यादि से रहित हो वह श्रीचक्र यंत्र कहां जाता हैं।
- आज कल श्रीयंत्र की अपेक्षा श्रीचक्र यंत्र ही अधिक देखने में आते हैं। लेकिन कुछ जानकारों का मानना

हैं की बीजाक्षर की शक्ति ही मंत्र यंत्र की आत्मा एवं प्राण माने जाते हैं।

- यामल ग्रंथ में वर्णित हैं की श्री यंत्र के दर्शन मात्र से ही विशेष लाभ की प्राप्ति हो जाती हैं।
- यथा-सार्ध त्रिकोटितोर्थेषु स्नात्वा यत्फलमश्नुते लभते तत्फलम् भक्त्या, कृत्वा श्री चक्रदर्शनम्।
- विद्वानो ने अपने अनुभवों में पाया हैं कि श्री यंत्र अत्यंत प्रभावशाली यंत्र हैं, कि दैनिक श्रद्धापूर्वन श्रीयंत्र के दर्शनमात्र से शीघ्र ही मनुष्य की मनोकामनाए पूर्ण होने लगती हैं।

## त्रिपुरतापिनी उपनिषद में उल्लेख हैं:

*श्री चक्रं यो धेत्ति स सर्द वेति। स सकलांल्लोकानाकर्षयति। सर्व स्तम्भयति नीलीयुक्तं चक्रं शत्रुन्मरियति। गतिं स्तम्भयति। लाक्षायुक्तं कृत्वा सकललोकं वशीकरोति। नवलक्षजपं कृत्वा रुद्रत्वं प्राप्नोति। मृनिकया वेष्टित कृत्वा विजयी भवति। वर्तुले हुत्वा श्रियमतुलां प्राप्नोति। चतुरस्त्रे हुत्वा वृष्टिर्भवति। त्रिकोणे हुत्वा शत्रून्मारयति। गति स्तम्भयतिः पुश्ज्पाणि हुत्वा विजयी भवति। महारसर्हुर्वा परमानन्दनिर्भरो भवति।*

**अर्थातः** जो श्री यंत्र के रहस्य को जानता हैं वह सकल ब्रह्माण्ड के भूत, भविष्य, वर्तमान को जानता हैं। वह सकल ब्रह्माण्ड को आकर्षित करता हैं, सर्व लोकों को स्तम्भित करता हैं, नीले थोथे से इस चक्र का प्रयोग करने पर शत्रुओं को मारता हैं, गतिमान पदार्थों को रोकने में समर्थ बनता हैं। लाक्षारस के साथ इसका प्रयोग करने से मनुष्य सकल लोकों के प्राणियों का वशीकरण करने में सफल होता हैं। श्रीयंत्र के बीज मंत्र का नवलाख जप करने से मनुष्य रुद्रत्व (शिवत्व अर्थात शिव के समान शाप देने, संहार करने का सामर्थ्य) को प्राप्त करता हैं। मिट्टी से वेष्टित (अर्थात भुजा में धारण करना) करने पर विजयश्री को प्राप्त करता हैं। भग(योनि) की आकृति वाले कुंडाकार यज्ञस्थल पर आहुति देने पर मनुष्य सब प्रकार की स्त्रियों को वशीभूत कर लेता हैं। वर्तला आकृति वाले कुण्ड पर आहुति देने पर मनुष्य अतुल्य राजलक्ष्मी को प्राप्त करता हैं। चतुष्कोण आकृति वाले कुण्ड पर आहुति देने पर मनुष्य वर्षा को उत्पन्न करता हैं। त्रिकोण आकृति वाले कुण्ड पर आहुति देने पर मनुष्य शत्रुओं को मारता हैं। गति को स्तम्भित करता हैं। पुष्पों की आहुति देने पर विमल यश एवं विजय को प्राप्त करता हैं। महारस (अर्थात बिल्व फल) की हवि देकर परमानंदत्व को प्राप्त हो जाता हैं।

## श्रीविद्या का महत्वः

श्रीविद्या सात्त्विक उपासनाओं में सर्वोपरि एवं सर्व श्रेष्ठ साधना हैं। जिस प्रकार विभिन्न देवी-देवताओं की आराधना से धन, धान्य, पशु संपदा आदि लौकिक सिद्धियां प्राप्त हो जाती हैं। लेकिन श्रीविद्या की आराधना से धन, धान्य इत्यादि भौतिक सुख साधन तो प्राप्त होते ही हैं उसके साथ-साथ आत्म ज्ञान व परमतत्त्व की प्राप्ति भी होती हैं।

## इस विषय में शास्त्रों में उल्लेख हैं।

यत्रास्ति भोगो न च तत्र मोक्षो,यत्रास्ति मोक्षो न च तत्र भोगः
श्रीसुन्दरीसेवतत्पराणां, भोगश्च मोक्षश्च करस्थ एव।

**अर्थातः** जहाँ भोग है वहाँ मोक्ष नहीं, जहाँ पर मोक्ष हैं वहाँ भोग नहीं हो सकता। लेकिन श्री महालक्ष्मी की सेवा से भोग व मोक्ष दोनों ही सहज में प्राप्त हो जाते हैं।

यदि कारण हैं की हजारों वर्षो से श्री महालक्ष्मी की उपासना का प्रबल माध्यम श्री यन्त्र ही रहा हैं। त्रिपुरोपनिषद में कादि-हादि विद्याओं के नाम से श्रीविद्या का स्पष्ट उल्लेख मिलता हैं। श्रीशंकराचार्य कृत सौन्दर्य लहरी एवं प्रपंचसार आदि ग्रंथ श्री यंत्र के शुद्ध एवं सात्विकता के सर्वोत्तम प्रमाण हैं।

कुछ जानकार विद्वानों का कथन हैं की श्रीविद्या गुरुगम्य हैं। इस लिए गुरुकृपा के बिना प्राण-प्रतिष्ठित या अभिमंत्रित श्री यंत्र उत्तम फल नहीं देते। श्रीआदि गुरु शंकराचार्य जी को श्रीविद्या की दीक्षा योगेन्द्र श्री गोविन्दपादाचार्य से प्राप्त हुई थी। योगेन्द्र श्री गोविन्दपादाचार्य जी को श्रीविद्या की दीक्षा श्री गौड़पादाचार्य के गुरु भगवान दत्तात्रेय ने स्वयं दी थी। इस प्रकार श्रीविद्या के अत्यंत प्राचीन गुर-शिष्य परंपरायें सर्वत्र प्रसिद्ध हैं।

सुन्दरीतापनीय में उल्लेख हैं की जिस प्रकार घट, कलश और कुंभ तीनों शब्द का एक ही अर्थ हैं उसी प्रकार यंत्र, देवता और गुरु यह तीनों शब्द का एक ही हैं।

कुछ विद्वानो का मत हैं की भोजपत्र पर निर्मित श्रीयंत्र विशेष प्रभावी होती हैं। क्योकि शास्त्रों में वर्णित हैं की *"यः भूर्जदपैर्यजाति स सर्वान्लभते"*

## श्रीयंत्र के तीन प्रमुख प्रकार हैं।

1. मेरुपृष्ठ, 2. कूर्मपृष्ठ, 3. भूपुष्ठ।

कुछ विद्वजनों का कथन हैं की श्रीयंत्र को प्राण-प्रतिष्ठित करने का अधिकारी केवल वही मनुष्य को होता हैं जिसने श्रीविद्या की योग्य गुरु से दिक्षा लि हो। योग्य गुरु से दिक्षा प्राप्त किय बिना बड़े से बड़े विद्वान ब्राह्मण को भी चाहे वह चारों वेद का ज्ञाता हो या पूजा-पाठ में प्रखंड विद्वान हो उसे भी श्री यंत्र को अभिमंत्रित या प्राण-प्रतिष्ठित करने का अधिकार नहीं हैं। यही कारण हैं की अज्ञानता वश किये गये इस प्रकारके पूजनों के कारण आज बड़े से बड़े विद्वान ब्राह्मण के पास ज्ञान तो खुब होता हैं लेकिन मां लक्ष्मी की विशेष कृपा उसके पर नहीं होती!

- विद्वानों का कथन हैं की धार्मिक मान्यता के अनुशार भोजपत्र की अपेक्षा तांबे पर निर्मित श्रीयंत्र का फल सौ गुना होता हैं।
- तांबे पर निर्मित श्रीयंत्र की अपेक्षा चांदी पर निर्मित श्रीयंत्र का फल लाख गुना होता हैं।
- चांदी पर निर्मित श्रीयंत्र की अपेक्षा सुवर्ण पर निर्मित श्रीयंत्र का फल करोड़ो गुना होता हैं।
- रत्नसागर ग्रंथ में रत्नों पर निर्मित भिन्न-भिन्न श्रीयंत्र के फलों का वर्णन मिलता हैं।
- जिसमें स्फटिक पर बने श्रीयंत्र को सर्वश्रेष्ठ बताया गया हैं।

## विद्वानों का मत हैं:

- भोजपत्र पर निर्मित यंत्र 6 वर्ष तक प्रभावी रहता है।
- तांबे में निर्मित श्रीयंत्र 12 वर्ष तक प्रभावी रहता है।
- चांदी में निर्मित श्रीयंत्र 20 वर्ष तक प्रभावी रहता है।
- और सुवर्ण में निर्मित श्रीयंत्र आजीवन प्रभावी रहता है।

कुछ विद्वानो का मत हैं

- भोजपत्र पर निर्मित यंत्र 1 वर्ष तक प्रभावी रहता है।
- तांबे में निर्मित श्रीयंत्र 2 वर्ष तक प्रभावी रहता है।
- चांदी में निर्मित श्रीयंत्र 12 वर्ष तक प्रभावी रहता है। और सुवर्ण में निर्मित श्रीयंत्र आजीवन प्रभावी रहता है।

**विशेष नोटः** हमारे अनुभवों के अनुशार यन्त्र यदि शुद्ध धातु में निर्मित हो, तेजस्वी मंत्रों द्वारा अभिमंत्रित हो तो वह आजीवन प्रभावी रहता है, चाहे वह सोने, चांदी या तांबे में ही निर्मित क्यों न हो। एक शुद्ध धातु में निर्मित एवं पूर्ण विधि विधान से मंत्रसिद्ध एवं प्राण-प्रतिष्ठित किया गया यंत्र जब तक व्यक्ति के पूजन स्थान में स्थापित रहता हैं तब तक वह प्रभावशाली रहते देखा गया हैं। इसमें जरा भी संदेह नहीं हैं। केवल कुछ विशेष यंत्र ऐसे होते हैं जो साधना विशेष या कार्य उद्देश्य की समाप्ति के पश्चयात जल में विसर्जित करने होते हैं। यंत्र यदि किसी कारण से खंडित हो जाये, उस पर अंकित रेखा, अंकन, बीज मंत्र आदि धूंधले हो जाये या सरलता से दिखाई नहीं देते हो तब, अथवा किसी कारण से यंत्र अशुद्ध हो जाये हाथ से गिर जाये तब उसे जल में विसर्जित करके दूसरा स्थापित करलेना चाहिए। यंत्र के अशुद्ध, खंडित होने या हाथों से गिरजाने पर उसके शुभ प्रभाव में कमी आने लगती हैं।

श्रीविद्या के अद्भुत चमत्कारों में से एक का वर्णन "शंकर दिग्विजय" में मिलता हैं जो इस प्रकार हैं।

जब आचार्य शंकर अपने गुरु के यहां रहते थे, तब गुरुगृह के नियम अनुशार आचार्य शंकर एक दिन किसी ब्राह्मण के द्वार पर भिक्षा के लिए गए। वह ब्राह्मण बहुत निर्धन था, भिक्षा में देने के लिए उसके घर में मुट्ठी भर चावल भी नहीं थे। निर्धन ब्राह्मण की पत्नी ने आचार्य शंकर को एक आवंला देकर रोते हुए अपनी अवस्था बतलाई। ब्राह्मण पत्नी की दुःखद करुण निर्धनता की व्यथा सुनकर आचार्य शंकर का हृदय द्रवित हो गया। आचार्य शंकर ने वहीं खड़े होकर, करुण विगलित चित्त से श्रीविद्या की अधिष्ठात्री देवी माँ महालक्ष्मी की स्तुति प्रारम्भ की और आचार्य शंकर की वाणी से अनायास करुणापूर्वक कोमल कान्त वाक्यों से आकृष्ट हो कर माँ महालक्ष्मी आचार्य शंकर के सामने अपने त्रिभुवन मनोहर रुप में प्रकट हो गई और कोमल शब्दों में कहा, पुत्र "मैने तुम्हारा अभिप्राय जान लिया हैं, परन्तु इस निर्धन परिवार ने पूर्व जन्मों में ऐसा कोई भी सुकृत, पुण्य कार्य नहीं किया हैं जिससे मैं इन्हें धन दे सकूँ।"

माँ महालक्ष्मीजी के इन वचनों पर आचार्य शंकर ने बड़े ही विनीत शब्दों में माँ महालक्ष्मीजी से निवेदन किया की "पूर्व जन्म में इस ब्राह्मण ने ऐसा कोई कार्य सुकृत कार्य नहीं किया हैं जिसके फलस्वरुप उसे धन-सम्पत्ति दी जा सके इससे क्या हुआ। मेरे जैसे भिक्षुक को आंवले का दान देकर इसने तो महान् पुण्य राशि अर्जित कर लिया हैं, इस कारण यह परिवार अतुल धन सम्पत्ति का अधिकारी हो गया हैं, अतः यदि आप प्रसन्न हुई हों तो इस परिवार को दारिद्रय से मुकत कर दीजिये" आचार्य शंकर के इस निवेदन का माँ महालक्ष्मी खण्डन न कर सकीं और प्रसन्न होकर देवी ने कहा "यही होगा आचार्य, मैं उन्हें प्रचुर सोने के आंवले दूंगी।" देवी के मुख से इतना सुनने पर आचार्य शंकर नें ब्राह्मण परिवार को शीघ्र धनवान होने का आशीर्वाद देकर गुरुगृह लौट गये। दूसरे दिन प्रातःकाल ब्राह्मण परिवार ने देखा, उनके घर में सर्वत्र सोने के आंवले बिखरे पड़े हैं। इस प्रकार आचार्य शंकर नें श्रीविद्या की उपासना से ब्राह्मण परिवार को धनवान बना दिया।

अधिकतर लोगों ने श्रीयंत्र को चित्रित ही देखा होगा, जिससे यंत्र के निर्माण की वास्तविक विधि समझना कठिन हैं। चित्रित यंत्रों में हमें केवल उसकी लम्बाई और चौड़ाई ही नज़र आती हैं, ऊचाई नहीं होती। लेकिन वास्तविक रुप से यंत्र की ऊंचाई भी होती हैं जो मुख्यरुप से धातु और पत्थरों से बने यंत्रों में दिखाई दिती हैं। इस तरह के यंत्र को पत्थर पर काटकर, स्फटिक, मरगच, प्रवाल, पद्मरागमणि, इन्द्रनीलमणि, नीलकान्तमणि इत्यादि रत्नों पर देखने को मिलते हैं। इसके अलावा शालिग्रामशिला, ताम्रपत्र, रजत पत्र ओर सुवर्ण में भी यंत्र बनाये जाते हैं। श्रीयंत्र के निर्माण में भू अथवा मेरु दोनों पद्धतियों का उपयोग होता हैं।

## श्रीयंत्र की विशेषता एवं उपयोगिता

पौराणिक काल से ही हिन्दू संस्कृति में श्रीविद्या की उपासना अत्याधिक प्रचलित रही हैं। यही कारण हैं की हिन्दू संस्कृति में तब से लेकर आजतक बड़े-बड़े विद्वान आचार्य श्रीविद्या के उपासक रहे हैं।

## श्रीयंत्र में स्थित नौ चक्रों के भिन्न-भिन्न प्रयोग से लाभ:

(१) सर्वानन्दमय अर्थात् सब प्रकार का आनन्द देने वाला हैं।
(२) सर्व सिद्धिप्रद अर्थात् सभी प्रकार की सिद्धियों को प्रदान करने वाला हैं।
(३) सर्वरक्षाकार अर्थात् सभी से रक्षा करने वाला हैं।
(४) सर्व रोगहर अर्थात् सभी रोगों का हरण करने वाला हैं।

(५) सर्वार्थ साधक अर्थात् सभी कार्यों की सिद्धि करने वाला हैं।
(६) सर्व सौभाग्यदायक अर्थात् सभी सौभाग्य को प्रदान करने वाला हैं।
(७) सर्व संक्षोभक्ष अर्थात् संक्षोभण करने वाला हैं।
(८) सर्वाशापरिपूरक अर्थात् सभी आशाओं को पूरण करने वाला हैं।
(९) त्रैलोक्य मोहन अर्थात् तीनोलोक का मोहन करने वाला हैं।

## यंत्र निर्माण विधान

- यदि श्री यंत्र का निर्माण भोजपत्र पर करना हो, तो तुलसी, अनार या मोरपंख की कलम से रक्त चंदन से यंत्र का निर्माण करना चाहिए। पीले रंग हेतु शुद्ध केसर का प्रयोग करना चाहिए।
- अष्टगंध, सिन्दूर या कुंकुम से भी यंत्र लिखे जा सकते हैं। इसके अलावा यंत्र को सुवर्ण, रजत, तांम्र, स्फटिक आदि मूल्यवान धातु या रत्नों पर उत्कीर्ण कराकर यंत्र का निर्माण किया जा सकता हैं।
- यन्त्र के निर्माण हेतु सर्व प्रथन त्रिकोण बनाकर उसके मध्य में बिन्दु फिर क्रमशः उपर दर्शाये गये आठ चक्रों को बनाना चाहिए।
- श्रीक्रम में शिवजी का कथन हैं कि जो मनुष्य सम रेखा न लिख कर, समान मुख न बनाकर श्रीयंत्र का निर्माण करता हैं, उसका सर्वस्व मैं हर लेता हूँ।
- विद्वानों का मत हैं की जिस स्थल पर जिस देवता का स्थान निर्दिष्ट किया गया हो, उस स्थान पर देवता का पूजन नहीं करने पर साधक के मांस और रक्त द्वारा उस देवता की पारणा होती हैं।
- श्री यंत्र के निर्माण के समय किसी पशु या भावावलम्बी जीव की दृष्टि नहीं पड़नी चाहिए, इस लिए सरर्क हो कर यंत्र का निर्माण करना चाहिए। यदि कोई व्यक्ति पशु के आगे श्री यंत्र को लिखता हैं, तो वह मन्द-बुद्धि, साधक अंगक्षय से होने वाले पाप का भागी होता हैं।
- भूत भैरव में उल्लेख हैं कि यदि श्री यंत्र को बनाते समय पद्म में केशर न बनाये। यदि कोई व्यकि निर्माण के समय पद्म के केशर के कल्पना करता हैं, तो भैरव गण योगिनियों की सहायता से उसका नाश कर देते हैं।

- श्री यंत्र को रात्रिकाल में नहीं लिखना चाहिए। रात्रि-काल में यंत्र का निर्माण करने से देवी तत्काल साधक को अभिशाप देती हैं।
- अपराजिता, कर, वीर और जवा पुष्प में देवी निवास करती हैं। इस लिए इन पुष्प से देवी का पूजन किया जा सकता हैं।
- स्वच्छन्द भैरव में उल्लेख हैं कि स्थण्डिल के ऊपर एक हाथ के बराबर यंत्र का निर्माण करना चाहिए। रत्नादि के यंत्र बनाने हो तो इच्छानुसार एक, दो, तीन अथवा चार तोले के रत्न लेकर यन्त्र बनवाया जा सकता हैं। इससे अधिक परिमाण के रत्न द्वारा यंत्र का निर्माण करने से साधक प्रायश्चित का भागी होता हैं।
- त्रिधातु का यंत्र बनाना हो तो, सुवर्ण, तांम्र और रजन इन त्रिनों धातुओं का प्रयोग किया जाता हैं। जिसमें दस भाग सोना (26.315 %), बारह भाग तांबा (31.580%), और सोलह भाग रजत (42.105%),को एकत्र करके यंत्र का निर्माण करना चाहिए। त्रिधातु से बने यंत्र का पूजन करने से साधक सौभाग्यशाली होता हैं और शीघ्र ही अष्ट सिद्धियां प्राप्त होती हैं।
- स्फटिक, मरगच, प्रवाल, पद्मरागमणि, इन्द्रनीलमणि, नीलकान्तमणि इत्यादि रत्नों से बने श्री यंत्र का पूजन करने से धन-सम्पत्ति, स्त्री-संतान, मान-सम्मान और यश की प्राप्ति होती हैं।
- ताम्र के यंत्र का पूजन करने से क्रांति प्राप्त होती हैं।
- सुवर्ण के यंत्र का पूजन करने से शत्रु नाश होता हैं।
- रजत के यंत्र का पूजन करने से साधक का कल्याण होता हैं।
- स्फटिक के यंत्र का पूजन करने से साधक को सभी अभिष्ट कार्यों में सफलता प्राप्त होती हैं।

## यंत्र के विनष्ट होने पर उसका प्रायश्चित

- यदि यंत्र दग्ध स्फुटित या चोर के द्वारा अपहृत हो जाये, तो साध को एक दिन उपवास करके देवता के मंत्र का एक लाख जप एवं जप संख्या का दशांश हवन तथा हवन का दशांश तर्पण करना चाहिए। फिर भक्तिभाव से अपने गुरुदेव की आज्ञा से ब्राह्मण भोजन कराये। कुछ जानकार एक लाख जप को एक अयुत अर्थात दश सहस्त्र कहते हैं।
- यदि यंत्र के लुप्त-चिह्न, स्फुटित या खंडित होने पर उस यंत्र को गंगा आदि पवित्र नदियों के जल में, तीर्थ या सागर में विसर्जित करदेना चाहिए। शास्त्रों में उल्लेख हैं की यंत्र को विसर्जित न करके उसे पास रखने से साधक की मृत्यु या विविध दुःख होते हैं।

## श्रीचक्र पादोदक का माहात्म्यः

ब्रह्माण्ड में स्थित जितने तीर्थ स्थल हैं उन सबके स्नान से सहस्त्र कोटि गुना अधिक फल श्रीचक्र पादोदक के सेवन से मिलता हैं। (गंगा, यमुना, नर्मदा, गोदावरी, गोमती, पुष्कर, प्रयाग, हरिद्वार, वाराणसी, ऋषिकेश, सिन्धु, रेवा, सरस्वती आदि तीर्थ स्थल कहे जाते हैं।)

## श्रीचक्र के दर्शन का फलः

एक प्राण-प्रतिष्ठित चैतन्ययुक्त किये गये "श्री यंत्र" के विषय में विद्वानों का कथन हैं कि, विधि-विधान से सौ यज्ञ करने से जो फल प्राप्त होता हैं वहीं फल श्रीचक्र का एक बार दर्शन करने से मिलता हैं। सोलह महादानों के करने से जो पुण्य फल प्राप्त होता हैं वहीं फल श्रीचक्र का एक बार दर्शन करने से मिलता हैं। साढ़े तीन कोटि(अर्थात साढ़े तीन करोड़) तीर्थों में स्नान करने से जो फल प्राप्त होता हैं, वहीं फल श्रीचक्र का एक बार दर्शन करने से मिलता हैं। यदि मनुष्य वास्तव में सुखी और सृमद्व होना चाहता है तो उसे श्रीयंत्र स्थापना अवश्य करनी चाहिये।

## अभिमंत्रित श्रीयंत्र

आज बाजार में रत्नों के बने श्री यंत्र सरलता से प्राप्त हो जाते हैं लेकिन यह सब वे सिद्ध, प्राण-प्रतिष्ठित या चैतन्ययुक्त नहीं होते। जब श्री यंत्र को पूर्ण शास्त्रोंक्त विधि-विधान से तेजस्वी मंत्रों द्वारा अभिमंत्रित या प्राण-प्रतिष्ठित किया जाता हैं तभी वह पूर्ण रुप से प्रभावशाले एवं सुख-समृद्धि देने वाला होता है। यह आवश्यक नहीं कि श्री यंत्र दुर्लभ द्रव्यों या रत्नों का बना हो। यदि श्रीयंत्र शुद्ध धातु में निर्मित एवं अखंडित हैं और यंत्र शास्त्रोंक्त विधि-विधान से अभिमंत्रित या प्राण-प्रतिष्ठित हैं तो वह श्री यंत्र तांबे पर ही क्यो न बना हो वह निश्चित पूर्ण रुप से प्रभावशाली ही रहता हैं। जब तक यंत्र मंत्रों द्वारा सिद्ध नहीं होता तब तक वह श्री प्रदाता अर्थात धन-समृद्धि प्रदान करने वाला नहीं बनता!

## विभिन्न द्रव्यों एवं धातुओं से निर्मित श्री यंत्र का फल।

### स्फटिक श्रीयंत्र

स्फटिक रत्न पर उत्कीर्ण किया हुआ श्री यंत्र दुर्लभ माना जाता हैं और यह सभी द्रव्यों से अतिशीघ्र फल प्रदान करने वाला रत्न है। स्फटिक श्रीयंत्र मनुष्य की सभी भौतिक एवं आध्यात्मिक इच्छाओं को पूर्ण करने में समर्थ हैं। यदि किसी साधक को सौभाग्य से स्फटिक श्री यंत्र प्राप्त हो जाए तो किसी विद्वान से उसको अभिमंत्रित करवाले। स्फटिक श्री यंत्र रंक को भी वह राजा बनाने में समर्थ हैं। स्फटिक श्री यंत्र का पूजन करने से मनुष्य को धन की कभी कमी नहीं रहती।

### पारद श्रीयंत्र

शास्त्रों में पारद धातु को भगवान शिव का वीर्य कहा गया है। शुद्ध पारद से निर्मित श्री यंत्र अति दुर्लभ तथा प्रभावशाली होते है। धन प्राप्ति हेतु उत्तम माना जाता हैं।

### स्वर्ण श्रीयंत्र

स्वर्ण धातु में निर्मित श्रीयंत्र संपूर्ण सुख एवं ऐश्वर्य को प्रदान करने वाला हैं। एसे श्री यंत्र को हमेंशा तिजोरी में ऐसे रखना चाहिए कि परिवार के अलावा किसी अन्य व्यक्ति का स्पर्श न हो।

### रजत श्रीयंत्र

चांदी में निर्मित श्रीयंत्र मुख्यतः व्यावसायिक प्रतिष्ठानों में स्थापित करने से विशेष लाभ की प्राप्ति होती हैं।

### ताम्र श्रीयंत्र

तांबे में निर्मित श्रीयंत्र विशेषः घर, दुकान, ओफिस इत्यादि व्यवसायीक स्थल पर पूजा स्थान पर विशेष रुप से किया जाता हैं। तांबे में निर्मित श्रीयंत्र का प्रतिदिन पूजन करने से आर्थिक स्थिती में सुधार होता हैं। कार्यस्थल पर ग्राहक की द्रष्टि में आये ऐसे स्थापित करने से कारोंबार में वृद्धि होती हैं। केवल शास्त्रोंमें वर्णित पदार्थों पर ही यंत्र का निर्माण करना श्रेष्ठ हैं, लकडी, कपड़े या  पत्थर मूल्यहीन द्रव्य आदि पर श्री यंत्र का निर्माण नहीं करना चहिए।

# विद्या प्राप्ति हेतु सरस्वती कवच और यंत्र



आज के आधुनिक युग में शिक्षा प्राप्ति जीवन की महत्वपूर्ण आवश्यकताओं में से एक है। हिन्दू धर्म में विद्या की अधिष्ठात्री देवी सरस्वती को माना जाता हैं। इस लिए देवी सरस्वती की पूजा-अर्चना से कृपा प्राप्त करने से बुद्धि कुशाग्र एवं तीव्र होती है।

आज के सुविकसित समाज में चारों ओर बदलते परिवेश एवं आधुनिकता की दौड में नये-नये खोज एवं संशोधन के आधारो पर बच्चो के बौधिक स्तर पर अच्छे विकास हेतु विभिन्न परीक्षा, प्रतियोगिता एवं प्रतिस्पर्धाएं होती रहती हैं, जिस में बच्चे का बुद्धिमान होना अति आवश्यक हो जाता हैं। अन्यथा बच्चा परीक्षा, प्रतियोगिता एवं प्रतिस्पर्धा में पीछड जाता हैं, जिससे आजके पढेलिखे आधुनिक बुद्धि से सुसंपन्न लोग बच्चे को मूर्ख अथवा बुद्धिहीन या अल्पबुद्धि समझते हैं। एसे बच्चो को हीन भावना से देखने लोगो को हमने देखा हैं, आपने भी कई सैकडो बार अवश्य देखा होगा?

ऐसे बच्चो की बुद्धि को कुशाग्र एवं तीव्र हो, बच्चो की बौद्धिक क्षमता और स्मरण शक्ति का विकास हो इस लिए सरस्वती कवच अत्यंत लाभदायक हो सकता हैं।

सरस्वती कवच को देवी सरस्वती के परंम दूर्लभ तेजस्वी मंत्रो द्वारा पूर्ण मंत्रसिद्ध और पूर्ण चैतन्ययुक्त किया जाता हैं। जिस्से जो बच्चे मंत्र जप अथवा पूजा-अर्चना नहीं कर सकते वह विशेष लाभ प्राप्त कर सके और जो बच्चे पूजा-अर्चना करते हैं, उन्हें देवी सरस्वती की कृपा शीघ्र प्राप्त हो इस लिये सरस्वती कवच अत्यंत लाभदायक होता हैं।

सरस्वती कवच और यंत्र के विषय में अधिक जानकारी हेतु संपर्क करें।

# यन्त्र का चयन करने में रखें सावधानियां।

स्वस्तिक.ऎन.जोशी

- यंत्र एक ब्लेड की तरह होते हैं, जिस प्रकार एक नये ब्लेड के इस्तेमाल में असावधानी या चूक होने पर हमारे शरीर का कोई भी हिस्सा कट या काटा जा सकता हैं, यदि दूषित या जंग लगा ब्लेड हो तो उस्से कटने पर शरीर विषाक्त या सेप्टिक हो सकता हैं, उसी प्रकार यंत्र के चयन में असावधानी या अशुद्धि के कारण मनुष्य संकटो से ग्रस्त हो सकता हैं।
- अशुद्ध धातु में निर्मित यन्त्र या आधा-अधुरा अशुद्ध अंकन या उत्तकीर्ण किया हुवा यन्त्र जिसकी रेखाएं, बिन्दु अक्षर इत्यादि स्पस्ट दिखा नहीं देते हो एसे यन्त्र अशुद्ध कहां जाता हैं। किसी साधना या कामनापूर्ति हेतु इस प्रकार के यन्त्रों का प्रयोग सर्वदा हानिकारक होता हैं, जिसके कारण साधक को अपने उद्देश्य में असफलता, कष्ट, संकट आदि विपदा से सम्मुखिन होना पड़ सकता हैं।
- यन्त्र में भले ही किसी देवी देवता की मूर्ति या चित्र नहों लेकिन, उसमें संबंधित देवी-देवता के बीज मंत्रों अक्षरों एवं अंको का अंकन होता हैं। देवी-देवता के बीज मन्त्र एवं अंको को अंकन करने का भी विधि-विधान होता हैं।
- विद्वानों का मत हैं की प्राचिन काल से ही यन्त्रों को सोने-चांदी-तांबा आदि धातुओं पर अथवा भोजपत्र ही अंकित किया जाता हैं। क्योकि सोने-चांदी-तांबें पर निर्मित यंत्र ही पूर्ण प्रभावशाली होते हैं। कागज पर लिखे या छपे हुवे यन्त्रों का प्रभाव नहीं के बराबर होता हैं। धातु की प्लेट पर स्याही इत्यादि से अंकित किये गये यन्त्रों का प्रभाव भी नहीं के बराबर होता हैं।
- कुछ विद्वानों ने अपने अनुभवों में पाया हैं की प्लास्टिक, शीशा, कागज, कपड़े पर छपे हुवे या स्याही से बनाए हुवे यन्त्रों का प्रभाव अल्प समय अर्थात कुछ दिनों तक ही रहता हैं। उसके बाद उनका प्रभाव क्षीण होने लगता हैं!
- यन्त्र को भूमि, टाईल्स इत्यादि पर अंकित करना स्वयं के लिए गड्ढ़ा खोदने के समान कष्टकारी होता हैं।
- यदि कोई व्यक्ति तांबें में भी यन्त्र बनवाने में असमर्थ हो तो उसे स्वयं या किसी विद्वान से शुभ मुहूर्त में भोजपत्र पर आवश्यक यन्त्र को अष्टगंध आदि संबंधित द्रव्यों से शास्त्रोक्त विधि-विधान से अंकित करवाना चाहिए। यन्त्र को अंकित करवाने के पश्चयात उसे शुभ मुहूर्त में पूर्ण विधि-विधान से प्राण-प्रतिष्ठित करना अति आवश्यक हैं, अन्यथा यन्त्र जाग्रत नहीं होते हैं।
- यन्त्र का चयन करते समय यन्त्र का शुभ मुहूर्त में शुद्ध धातु में निर्मित होना, उसपर अंकित रेखा, चित्र, बीजाक्षर एवं अंकों का स्पष्ट रुप से दिखना अति आवश्यक हैं, उसी के साथ में यन्त्र को शुभ मुहूर्त में पूर्ण विधि-विधान से प्राण-प्रतिष्ठित करना भी अति आवश्यक हैं। इस लिए इन सभी बातों का ध्यान रखते हुवे यन्त्र का चयन किया जाये तो यन्त्र पूर्ण रुप से फलदायी सिद्ध होते हैं, जिस में जरा भी संदेह नहीं हैं।

# कामनापूर्ति हेतु दुर्लभ साधना (भाग:1)

पं.श्री भगवानदास त्रिवेदी जी,

## हरिद्रा गणपति यन्त्र साधना



**साधना हेतु सामग्री:-** श्री हरिद्रा गणेश यन्त्र (हरिद्रा गणपति यन्त्र), एवं श्री गणेश जी की प्रतिमा(हल्दी की मिलजाये तो अति उत्तम), हल्दी, घी का दीप, धूपबत्ती, अक्षत

माला: मूंगे या हल्दी की

समय: प्रातःकाल

दिशा: पूर्व

आसन: लाल

वस्त्र: पीला

दिन: कृष्ण पक्ष की चतुर्थी से शुक्ल पक्ष की चतुर्थी तक

जप संख्या: चार लाख

प्रदाद : गुड़

**मंत्र:–**

*ॐ हुं गं ग्लौं हरिद्रागणपत्ये वरद सर्वजन हृदय स्तंभय स्तंभय स्वाहा ||*

*Om Hum Gan Gloun Haridraganapatye Varad Sarvajan Hruday Stambhay Stambhay Swaha*

**विधि:** प्रातःकाल स्नानइत्यादि से निवृत्त होकर स्वच्छ वस्त्र धारण कर लाल आसन पर बैठ जाये। श्री हरिद्रा गणेश यन्त्र एवं गणेशजी के विग्रह को एक लकड़ी की चौकी पर पीला वस्त्र बिछा कर स्थापित करदे। गणेशजी को हल्दी, लाल या पीले फूल गणेशजी को अर्पित करें। प्रसाद में गुड़ चढ़ाए। धूप-दीप इत्यादि से विधिवत पूजन करें, साधन काल में धूप-दीप चालु रखें। मन्त्र जप प्रारंभ करने से पूर्व जप का विनियोग अवश्य करलें। जप की समाप्ति पर हल्दी मिश्रित अक्षत से दशांश हवन करके ब्राह्मण भोजन कराये।

मन्त्र जप से पूर्व गणेशजी का इस मंत्र से ध्यान करें।

**ध्यान मन्त्र :**

पाशांक शौमोदकमेक दन्तं करैर्दधानं कनकासनस्थम् हारिद्राखन्ड प्रतिमं त्रिनेत्रं पीतांशुकंरात्रि गणेश मीडे ॥

*Paashank Shoumodakamek Dantam Karairdadhanam Kanakasanastham Haridrakhand Pratimam Trinetram Peetanshukanratri Ganesha Meede.*

शुक्ल पक्ष की चतुर्थी को हल्दी का लेप शरीर पर लगाकर स्नान करें। गणेशजी का पूजन करे और ८००० मन्त्र से तर्पण करके, घी से १०१ बार हवन करे। कुंवारी कन्या को भोजन कराये और यथाशक्ति दक्षिणा देकर प्रसन्न करें। यन्त्र एवं प्रतिमा को अपने पूजा स्थान में स्थापित करदे।

**प्रमुख प्रयोजन:** १. शत्रु मुख बंध करने हेतु। २. जल, अग्नि, चोर एवं हिंसक जीवों से रक्षा हेतु। ३. वंध्या स्त्री को संतान प्राप्ति हेतु।

## विजय गणपति यन्त्र साधना

**साधना हेतु सामग्री:-** श्री गणेश यन्त्र (संपूर्ण बीज मंत्र सहित), एवं स्फटिक की गणेश की प्रतिमा, लाल चंदन, केसर घी का दीप, धूपबत्ती, अक्षत, जल पात्र, कनेर के फूल

माला: मूंगे या रक्त चंदन की

समय: दिन में किसी भी समय (प्रातःकाल उत्तम होता हैं)

दिशा: पूर्व

आसन: लाल

वस्त्र: लाल

दिन: पांच दिन में (किसी भी बुधवार से साधना प्रारंभ करें)

जप संख्या: सवा लाख

प्रदाद : गुड़



**मंत्र:–**

*ॐ वर वरदाय विजय गणपतये नमः।*

*Om Var Varaday Vijay Ganapatye Namah |*

**विधि:–**

प्रातःकाल स्नानइत्यादि से निवृत्त होकर स्वच्छ वस्त्र धारण कर लाल आसन पर बैठ जाये।

श्री गणेश यन्त्र एवं गणेशजी के विग्रह को एक लकड़ी की चौकी पर लाल वस्त्र बिछा कर स्थापित करदे। गणेशजी को केसर व रक्त चंदन का तिलक करे, प्रसाद में गुड़ चढ़ाए। धूप-दीप इत्यादि से विधिवत पूजन करें, साधन काल में धूप-दीप चालु रखें। २१ कनेर के फूल(कनेर अप्राप्त हो तो लाल गुलाब या कोइ भी लाल फूल) गणेशजी को अर्पित करें। गणेश जी को हर पुष्प अर्पित करते समय जिस कार्य में विजय प्राप्त करनी हो उस कार्य की पूर्ति हेतु गणेश जी से श्रद्धा भाव से प्राथना करें।

फिर मन्त्र जप प्रारंभ करें। पांच दिन में सवा लाख जप पूर्ण हो जाने पर, छठ्ठे दिन पांच कुवारिकाओं को भोजन कराये और यथाशक्ति दक्षिणा देकर प्रसन्न करें। एसा करने से साधक की कामनाएं पूर्ण होती हैं। यन्त्र एवं मूर्ति को अपने पूजा स्थान में स्थापित करदें, जिस कार्य उद्देश्य के लिये प्रयोग किया हो उस कार्य हेतु जब आवश्यक हो तो यन्त्र को संबंधित कार्य के समय साथ लेकर जाये। कार्य उद्देश्य में विजयश्री की प्राप्ति के पश्चयात यन्त्र को बहते पानी में विसर्जित करदे। गणेश प्रतिमा का नियमित पूजन कर सकते हैं।

**प्रमुख प्रयोजन:**

१. कोर्ट-केश आदि विवादों में सफलता हेतु।

२. शत्रु का प्रभाव बढ़ गया हो तो उस पर विजय प्राप्त करने हेतु।

३. यदि किसी कार्य उद्देश्य में सफलता प्राप्त करने हेतु ।

## कल्याणकारी गणपति यन्त्र साधना

साधना हेतु सामग्री:- श्री गणेश सिद्ध यन्त्र एवं स्फटिक की गणेश की प्रतिमा, लाल चंदन, केसर घी का दीप, धूपबत्ती, अक्षत, कनेर के फूल

माला: मूंगे या रक्त चंदन की

समय: दिन में किसी भी समय (प्रातःकाल उत्तम होता हैं)

दिशा: पूर्व

आसन: लाल

वस्त्र: लाल

दिन: पांच दिन, ग्यारादिन या इक्किस दिन में (किसी भी बुधवार से साधना प्रारंभ करें)



जप संख्या: सवा लाख

**प्रदाद** : गुड़

मंत्र:–

*गं गणपतये नमः।*

Gan Ganapatye Namah |

विधि:–

किसी भी बुधवार को प्रातःकाल स्नानइत्यादि से निवृत्त होकर स्वच्छ वस्त्र धारण कर लाल आसन पर बैठ जाये।

श्री गणेश सिद्ध यन्त्र एवं गणेशजी के विग्रह को एक लकड़ी की चौकी पर लाल वस्त्र बिछा कर स्थापित करदे। गणेशजी को केसर व रक्त चंदन का तिलक करे, प्रसाद में गुड चढ़ाए। धूप-दीप इत्यादि से विधिवत पूजन करें, साधन काल में धूप-दीप चालु रखें। संभव हो तो गणेशजी को पुष्प अर्पित करें।

जितने दिनों में साधना संपन्न करनी हो उसी के अनुरुप संकल्प करके मन्त्र जप प्रारंभ करें। नियमित उसी समय में मन्त्र जप करे।

साधना सम्पन्न होने पर किसी ब्राह्मण या कुमारिका कों भोजन कराये और यथाशक्ति दक्षिणा वस्त्र आदि देकर प्रसन्न करें।

यन्त्र और गणेश प्रतिमा को अपने पूजा स्थान में स्थापित करदें, और नियमित उक्त मन्त्र की एक माला जप करें। उक्त साधना से साधक का भविष्य में सिद्ध होने वाले कार्य बिना किसी परेशानी से निर्विध्न संपन्न हो जाये गा।

प्रमुख प्रयोजन:

१. सभी कार्य निर्विघ्न संपन्न करने हेतु।

२. महत्वपूर्ण कार्यों में आने वाली बाधा एवं विघ्नों के नाश हेतु।

३. परिवार की सुख-समृद्धि हेतु।

# विभिन्न यंत्र के लाभ

चिंतन जोशी, स्वस्तिक.ऎन.जोशी

## श्रीदुर्गा यंत्र

श्रीदुर्गा यंत्र शक्ति एवं भक्ति के साथ समस्त सांसारिक सुखों को प्रदान करने वाला सर्वाधिक लोकप्रिय यंत्र हैं। अशुभ शक्तियों के दुष्प्रभाव से बचने के लिए मां दुर्गा की पूजा करने से विशेष लाभ प्राप्त होता है। श्रीदुर्गा यंत्र का पूजन व्यक्ति को धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष इन चार की प्राप्ति में भी सहायक सिद्ध होता हैं।

शास्त्रोक्त वर्णन हैं की देवी दुर्गा के श्रीदुर्गा यंत्र के पूजन और दर्शन करने मात्र से देवी प्रसन्न होकर अपने भक्तों की अभिष्ट इच्छाएं पूर्ण होती हैं। माँ दुर्गा के भक्तो की माँ स्वयं रक्षा कर उन पर अपनी कृपा द्रष्टी वर्षाती हैं और भक्तों को उन्नती के शिखर पर जाने का मार्ग प्रसस्त करती हैं। माँ दुर्गा के भक्तो को देवी की शीघ्र कृपा प्राप्ति हेतु श्रीदुर्गा यंत्र को अपने घर, दुकान, ओफिस इत्यादि में पूजा स्थन में स्थापित करना चाहिये।

विद्वानो का मत हैं की श्रीदुर्गा यंत्र के पूजन से मनुष्य को वाक् सिद्धि, संतान प्राप्ति, शत्रु पर विजय, ऋण-रोग आदि पीड़ा से मुक्ति प्राप्त होती हैं और व्यक्ति को जीवन में संपूर्ण सुखों की प्राप्ति हो इस के लिये यह श्रीदुर्गा यंत्र अचूक एवं सिद्धिदायक माना गया हैं। किसी भी प्रकार के संकट या बाधा की आशंका होने पर इस यंत्र का नियमित पूजन करने से व्यक्ति को सभी प्रकार की बाधा से मुक्ति मिलती हैं और धन-धान्य की प्राप्ति होती हैं।

श्रीदुर्गा यंत्र की पूजा एवं स्थापना के लिए आश्विन एवं चैत्र नवरात्री विशेष लाभ प्रद हैं। क्योकि नवरात्र को आद्य् शक्ति की उपासना का महापर्व माना गया हैं।

**गुरुत्व कार्यालय में उपलब्ध अन्य:** महान शक्ति दुर्गा यंत्र (अंबाजी यंत्र) | आद्य शक्ति दुर्गा बीसा यंत्र (अंबाजी बीसा यंत्र) | नव दुर्गा यंत्र | चामुंडा बीसा यंत्र (नवग्रह युक्त) भी उपलब्ध हैं। नोट: हमारें सभी यंत्रों के विषय में अधिक जानकारी आप हमारी वेब साइट पर प्राप्त कर सकते हैं। Visit us on www.gurutvakaryalay.com

## नवार्ण यंत्र (चामुंडा यंत्र)

यदि कोई व्यक्ति दु:ख, दरिद्रता और भय से अत्याधिक परेशान हो, और चाहकर भी या परीश्रम के उपरांत भी उसी वांच्छित सफलता प्राप्त नहीं हो रही हों तो उसे नवार्ण यंत्र और मंत्र का प्रयोग करना चाहिए। किसी भी प्रकार के जादू-टोना, रोग, भय, भूत, पिशाच्च, डाकिनी, शाकिनी आदि से मुक्ति कि प्राप्ति के लिये मां

दुर्गा के नवार्ण यंत्र का विधि-विधान से पूजन-अर्चन सर्वदा फलदायक होता है।

दुर्गा दुखों का नाश करने वाली हैं। इसलिए नवरात्रि के दिनो में जब उनकी पूजा पूर्ण श्रद्धा और विश्वास से कि जाती हैं, तो मां दुर्गा कि प्रमुख नौ शक्तियाँ जाग्रत हो जाती हैं, जिससे नवों ग्रहों को नियंत्रित करती हैं, जिससे नौग्रहों से प्राप्त होने वाले अनिष्ट प्रभाव से रक्षा होकर ग्रह जनीत पीडाएं भी शांत हो जाती हैं।

नवार्ण मंत्र: *ऐं ह्रीं क्लीं चामुंडायै विच्चे*

नव अक्षरों वाले इस अद्भुत नवार्ण मंत्र के हर अक्षर में देवी दुर्गा कि एक-एक शक्ति समायी हुई हैं, जिस का संबंध एक-एक ग्रहों से हैं।

यदि कोई मनुष्य अत्याधिक कष्ट या संकटों से ग्रस्त हो तो उसे प्रतिदिन स्नान इत्यादिसे शुद्ध होकर नवार्ण यंत्र के सम्मुख नवार्ण मंत्र का जाप 108 दाने कि माला से कम से कम तीन माला जाप अवश्य करना चाहिए।

**गुरुत्व कार्यालय में उपलब्ध अन्य:** नवार्ण बीसा यंत्र भी उपलब्ध हैं। नोट: हमारें सभी यंत्रों के विषय में अधिक जानकारी आप हमारी वेब साइट पर प्राप्त कर सकते हैं। Visit us on www.gurutvakaryalay.com

## शिव यंत्र

हिंदू संस्कृति में शिव को मनुष्य के कल्याण का प्रतीक माना जाता हैं। मान्यता हैं की शिव शब्द के उच्चारण या दर्शन मात्र से ही मनुष्य को परम आनंद की प्राप्ति होती हैं।

- जिस प्रकार से भगवान शिव भारतीय संस्कृति को दर्शन ज्ञान के द्वारा संजीवनी प्रदान करने वाले देव हैं, शिव यंत्र को भी उसी प्रकार से पूजन एवं दर्शन मात्र से परम कल्याण कारी माना जाता हैं।
- भगवान शिव का पूजन अनादि काल से हिन्दू संस्कृति में शिवलिंग में साकार मूर्ति के रुप एवं यंत्र का पूजन करने का विधान धर्म-शास्त्रों में वर्णित हैं।
- भगवान शिव एक मात्र एसे देव हैं जिसे भोले भंडारी कहा जाता हैं, क्योकि भगवान शिव थोडी सी पूजा-अर्चना से ही अपने भक्तों पर प्रसन्न हो जाते हैं। मानव जाति की उत्पत्ति भी भगवान शिव से मानी जाती हैं।
- अतः भगवान शिव की कृपा प्राप्त करना प्रत्येक शिव भक्त के लिए परम आवश्यक हैं। शिवजी की कृपा प्राप्ति हेतु शिव यंत्र का पूजन एवं दर्शन अत्यंत सरल माध्यम हैं।
- भगवान शिव का सतो गुण, रजो गुण, तमो गुण तीनों पर एक समान अधिकार हैं। सभी सोमवार शिव को प्रिय हैं, इस लिए शिव यंत्र को स्थापना एवं पूजा-अर्चना के लिए सोमवार का विशेष महत्व हैं, इस दिन व्रत रखने से या शिव यंत्र का पूजन करने से शिवजी की विशेष कृपा प्राप्त होती हैं।

**गुरुत्व कार्यालय में उपलब्ध अन्य :**महामृत्युंजय युक्त शिव खप्पर माहा शिव यंत्र । शिव पंचाक्षरी यंत्र । शिव यंत्र । अद्वितीय सर्वकाम्य सिद्धि शिव यंत्र । श्री द्वादशाक्षरी रुद्र पूजन यंत्र भी उपलब्ध हैं। नोट: हमारें सभी यंत्रों के विषय में अधिक जानकारी आप हमारी वेब साइट पर प्राप्त कर सकते हैं। Visit us on www.gurutvakaryalay.com

## महामृत्युन्जय यंत्र

महामृत्युंजय यंत्र का विधि-विधान से पूजन करने मनुष्य के सकल रोग, शोक, भय इत्यादि का नाश होकर मनुष्य को स्वास्थ्य एवं आरोग्यता की प्राप्ति होती हैं।

- कुछ विद्वानों का अनुभव रहा हैं की जो मनुष्य नियमित महामृत्युंजय यंत्र का पूजन करता हैं, उस व्यक्ति को अकाल मृत्यु का भय नहीं रहता हैं।
- महामृत्युंजय मंत्र का जप करते हुवे महामृत्युंजय यंत्र पर जल की धार गिराकर उस जल को रोग निवृत्ति हेतु शरीर के रोग वाले हिस्से पर छिडकने या सेवन करने से शीघ्र स्वास्थ्य लाभ होता हैं। विशेष परिस्थितीयों में मंत्र सिद्ध महामृत्युंजय यंत्र पर

अभिमंत्रित किये गये जल का घर में छिड़काव करने से संपूर्ण परिवार के सदस्यों को स्वास्थ्य लाभ होता हैं।

- ❖ यदि किसी भी प्रकार के अरिष्ट की आशंका हो, तो उसके निवारण एवं शान्ति के लिये शास्त्रों में सम्पूर्ण विधि-विधान से महामृत्युंजय मंत्र के जप करने का उल्लेख किया गया हैं।
- ❖ जिस्से व्यक्ति मृत्यु पर विजय प्राप्ति का वरदान देने वाले देवो के देव महादेव प्रसन्न होकर अपने भक्त के समस्त रोगो का हरण कर व्यक्ति को रोगमुक्त कर उसे दीर्घायु प्रदान करते हैं।
- ❖ यदि किसी कारण वश व्यक्ति महामृत्युंजय के जप करने में असमर्थ हो तो उसे महामृत्युंजय यंत्र का पूजन अवश्य करना चाहिए।
- ❖ विद्वानों का अनुभव रहा हैं की महामृत्युंजय यंत्र, महामृत्युंजय मंत्र के समान ही फलदायक हैं।
- ❖ यदि यंत्र एवं मंत्र दोनों का प्रयोग एक साथ किया जाय तो मनुष्य को चमत्कारी परिणाम प्राप्त हो सकते हैं इसमें जरा भी संदेह नही हैं।
- ❖ शास्त्रों में मृत्यु भयको विपत्ति या संकट माना गया हैं, एवं शास्रो के अनुशार विपत्ति या मृत्य के निवारण के देवता शिव हैं।
- ❖ इस लिए महामृत्युंजय यंत्र के पूजन से व्यक्ति को विपत्ति या अकाल मृत्य के भय से मुक्ति मिलती हैं।

## महामृत्युंजय यंत्र का पूजन या प्रयोग कब करना चाहिए...

महामृत्युंजय यंत्र का पूजन स्नान इत्यादि से निवृत होकर प्रतिदिन भी कर सकते हैं। महामृत्युंजय यंत्र के पूजन से मनुष्य के वर्तमान समय के कष्ट तो दूर होते ही हैं साथ में भविष्य में आने वाले कष्टोंका भी स्वतः ही निवारण हो जाता हैं। महामृत्युंजय यंत्र का नियमित पूजन करने से बहुतसी बाधाएँ दूर होती ऐसा हमने हमारे अनुभवो से जाना हैं। परंतु यदि विशेष स्थितियों में महामृत्युंजय यंत्र की विशेष मंत्रों से पूजा या साधना करने की आवश्यक्ता हो तो उसे किया जा सकता हैं।

- ❖ यदि घरका कोइ सदस्य रोग से पीड़ित हों। या उसकी सेहत बार बार खराब हो रही हों, तो स्वास्थ्य लाभ के लिए महामृत्युंजय से श्रेष्ठ अन्य कोई उपाय नहीं हैं।
- ❖ भयंकर महामारी से लोग मर रहे हों, तो यंत्र प्रयोग और मंत्र का जप अपने परिवार की सुरक्षा हेतु करना चाहिए।
- ❖ आकस्मिक दुर्घटना की आशंका होने पर महामृत्युंजय यंत्र का प्रयोग अवश्य करना चाहिए।
- ❖ राजभय अर्थान्त सरकार से संबंधित कोइ पीडा या कष्ट हों, तो महामृत्युंजय यंत्र का प्रयोग किया जा सकता हैं।
- ❖ साधक का मन धार्मिक कार्यों नहीं लग रहा हों, तब महामृत्युंजय यंत्र लाभकारी सिद्ध होता हैं।
- ❖ शत्रु से संबंधित परेशानि एवं क्लेश हों रहे हो तो महामृत्युंजय यंत्र का पूजन अवश्य किया जा सकता हैं।
- ❖ यदि ज्योतिष के अनुशार मारक ग्रहो द्वारा प्रतिकूल (अशुभ) फल प्राप्त हो रहें हों तो महामृत्युंजय यंत्र का पूजन करना चाहिए।
- ❖ यदि जन्म, मास, गोचर और दशा, अंतर्दशा, स्थूलदशा आदि में ग्रहपीड़ा होने की आशंका हों, तब महामृत्युंजय यंत्र का पूजन करना चाहिए।
- ❖ कुंडाली मेलापक में यदि नाड़ीदोष, षडाष्टक आदि दोष हों, तो महामृत्युंजय यंत्र का पूजन सर्वश्रेष्ठ उपाय हैं।
- ❖ एक से अधिक अशुभ ग्रह रोग एवं शत्रु स्थान(षष्टम भाव) में हों, तब महामृत्युंजय यंत्र का पूजन करना चाहिए।
- ❖ दीर्घायु की कामना के लिये हर परिवार में महामृत्युंजय यंत्र की स्थापना अत्यंत लाभप्रद होती हैं। महामृत्युंजय यंत्र के पूजन व उपासना के तरीके आवश्यकता के अनुरूप हो सकते हैं।

**गुरुत्व कार्यालय में उपलब्ध अन्य :**महामृत्युंजय युक्त शिव खप्पर माहा शिव यंत्र । महामृत्युंजय कवच यंत्र । महामृत्युंजय पूजन यंत्र भी उपलब्ध हैं। नोट: हमारें सभी यंत्रों के विषय में अधिक जानकारी आप हमारी वेब साइट पर प्राप्त कर सकते हैं। Visit us on www.gurutvakaryalay.com

## कृष्ण यंत्र

भगवान विष्णु के अवतार श्रीकृष्ण का आशीर्वाद और कृपा प्राप्त करने के लिए कृष्ण यंत्र का पूज सर्वश्रेष्ठ उपायों में से एक हैं। यह भगवान कृष्ण का यंत्र हैं।

- कृष्ण यंत्र का नियमित पूजन करने से व्यक्ति को जीवन में सभी बाधाओं एवं कष्टों से मुक्ति मिलती हैं एवं धन-वैभव, भौतिक सुख-साधनों की प्राप्ति होती हैं।
- कृष्ण यंत्र के पूजन एवं साधना से व्यक्ति को जीवन में सबकुछ प्राप्त हो जाता हैं, उसे धीरे-धीरे सभी सिद्धियां प्राप्त होने लगती हैं। व्यक्ति का अत्मविश्वास बढ़ने लगता हैं उसके व्यक्तित्व में निखार आने लगता है। व्यक्ति की बोलने की कला में निखार आता हैं, उसकी वाणी में मधुरता एवं दूसरों को आकर्षित करने वाली सम्मोहन शक्तियों का विकास होने लगता हैं।
- कृष्ण यंत्र के नियमित पूजन से व्यक्ति सभी कार्यों में सफलता प्राप्त करता है। श्री कृष्ण यंत्र विजय प्राप्ति हेतु भी उत्तम सिद्ध हो सकता हैं।
- जीवन की विपरीत परिस्थितियों में उचित मार्ग का चयन करने हेतु श्री कृष्ण यंत्र अत्यंत लाभप्रद है। नकारात्मक उर्जा एवं विचारों को दूर करने और सकारात्मक ऊर्जा एवं विचारों की वृद्धि कृष्ण यंत्र लाभप्रद हैं।
- श्री कृष्ण यंत्र की उपासना से व्यक्ति कि समस्त मनोकामनाएँ पूर्ण होती हैं। श्री कृष्ण की कृपा प्राप्ति से व्यक्ति के जीवन में किसी भी प्रकार के संकट नहीं आते।

**गुरुत्व कार्यालय में उपलब्ध अन्य :** संतान गोपाल यंत्र । श्री कृष्ण अष्टाक्षरी मंत्र पूजन यंत्र । कृष्ण बीसा यंत्र भी उपलब्ध हैं। नोट: हमारें सभी यंत्रों के विषय में अधिक जानकारी आप हमारी वेब साइट पर प्राप्त कर सकते हैं। Visit us on www.gurutvakaryalay.com

## धनदा यंत्र

- व्यवसायीक स्थान पर धनदा यंत्र को शुभ मुहूर्त में स्थापित करने से व्यक्ति को किसी भी प्रकार से आर्थिक संकट, कष्ट नहीं रहता।
- यदि पहले से संकट चली आरही हैं तो उससे शीघ्र मुक्ति मिलती हैं।
- विद्वानों का अनुभव हैं की धनदा यंत्र को व्यवसायीक स्थान की चौखट पर स्थापित करने से ग्राहक खींचे चले आते हैं।
- धनदा यंत्र को तिजोरी गल्ला इत्यादि धन रखने के स्थान पर रखने से धन की कभी कमी नहीं रहती।
- यदि किसी व्यक्ति को दरिद्रता पीछा नहीं छोड़ रही हो, निरंतर आर्थिक स्थिती कमजोर बनी रहती हो, तो धनदा यंत्र को एक लाल कपड़े में श्रीफल के साथ में

बांधकर बहते पानी में बहा दिया जाये तो उसकी दरिद्रता या संकट भी उसी के साथ में चले जाते हैं।

**गुरुत्व कार्यालय में उपलब्ध अन्य :** व्यापार वृद्धि कारक यंत्र । व्यापार वृद्धि यंत्र । व्यापार वर्धक यंत्र । व्यापारोन्नति कारी सिद्ध यंत्र भी उपलब्ध हैं। नोट: हमारें सभी यंत्रों के विषय में अधिक जानकारी आप हमारी वेब साइट पर प्राप्त कर सकते हैं। Visit us on www.gurutvakaryalay.com

## कल्पवृक्ष यंत्र

कल्पवृक्ष यंत्र के विषय में विद्वानों का कथन हैं, यदि यंत्र शुद्ध धातु में निर्मित हों, विद्वान ब्राह्मणों द्वारा पूर्ण विधि-विधान में शुभ मुहूर्त में प्राण-प्रतिष्ठित किया गया हो तो यह असंभव हैं कि कल्पवृक्ष यंत्र के प्रभाव से किसी व्यक्ति की कोई मनोकामनाएं अपूर्ण रह जाये।

- ❖ पौराणिक मान्यताओं के अनुशार इस धरा पर एक कल्पवृक्ष नाम एसा वृक्ष हैं, जिससे जो भी मांगा जाये, या मनोकामना की जाये तो वह अवश्य पूर्ण होती हैं।
- ❖ कल्पवृक्ष के इसी गुणों को संकलित कर कल्पवृक्ष यंत्र के रुप में निर्मित किया गया हैं। जो मनुष्य की समस्त मनोकामनाओं को शीघ्र पूर्ण करने में समर्थ हैं।
- ❖ कल्पवृक्ष यंत्र का विस्तृत वर्णन जैन धर्म-गंथों में किया गया हैं।

**गुरुत्व कार्यालय में उपलब्ध अन्य :** भाग्य वर्धक यंत्र । सर्व कार्य बीसा यंत्र । कार्य सिद्धि यंत्र । सुख समृद्धि यंत्र । सर्व रिद्धि सिद्धि प्रद यंत्र । सर्व सुख दायक पैंसठिया यंत्र । ऋद्धि सिद्धि दाता यंत्र । सर्व सिद्धि यंत्र । सुख शांति दायक यंत्र भी उपलब्ध हैं। नोट: हमारें सभी यंत्रों के विषय में अधिक जानकारी आप हमारी वेब साइट पर प्राप्त कर सकते हैं। Visit us on www.gurutvakaryalay.com

## श्रीमहाकाली यंत्र

विभिन्न तंत्र प्रयोग एवं शमशान साधना में काली उपासना का अत्याधिक महत्व हैं। काली शब्द का श्रवण या स्मरण होते ही देवी महाकाली का शत्रु संहारक स्वरुप का स्मरण हो जाता हैं। यही कारण हैं की माँ महाकाली के यंत्र का प्रयोग मुख्य रुप से शत्रु नाश, मोहन, मारण, उच्चाटन इत्यादि कार्यों में किया जाता है।

- ❖ जब शत्रुओं का प्रकोप अधिक हो गया हों, और अन्य सभी उपाय, यंत्र मंत्र टोटके आदि असफ़ल हो रहे हो, तब श्रीमहाकाली यन्त्र का प्रयोग अवश्य करना चाहिए। क्योकि शत्रु संहार या मुक्ति हेतु माँ महाकाली की विधि-वत उपासना अमोघ है।
- ❖ श्रीमहाकाली यन्त्र के दैनिक पूजन एवं दर्शन से साधक के सभी अरिष्ट, विध्न, बाधाओं का स्वत :ही नाश होने लगता हैं।
- ❖ बड़े से बड़े शत्रु का प्रकोप भी शांत होने लगता हैं। देवी महाकाली के उपासकों के लिये श्रीमहाकाली यन्त्र

विशेष फ़लदायी सिद्ध होता है।

- किसी भी माह की अष्टमी इस श्रीमहाकाली यन्त्र की स्थापन और साधना उत्तम मानी जाती है।

**गुरुत्व कार्यालय में उपलब्ध अन्य :** श्मशान काली पूजन यंत्र । दक्षिण काली पूजन यंत्र । संकट मोचिनी कालिका सिद्धि यंत्र भी उपलब्ध हैं। नोटः हमारें सभी यंत्रों के विषय में अधिक जानकारी आप हमारी वेब साइट पर प्राप्त कर सकते हैं। Visit us on www.gurutvakaryalay.com

## श्री गणेश यंत्र

गणेश यंत्र सर्व प्रकार की ऋद्धि-सिद्धि प्रदाता एवं सभी प्रकार की उपलब्धियों देने में समर्थ है, क्योकी श्री गणेश यंत्र के पूजन का फल भी भगवान गणपति के पूजन के समान माना जाता हैं। हर मनुष्य को को जीवन में सुख-समृद्धि की प्राप्ति एवं नियमित जीवन में प्राप्त होने वाले विभिन्न कष्ट, बाधा-विघ्नों को नास के लिए श्री गणेश यंत्र को अपने पूजा स्थान में अवश्य स्थापित करना चाहिए। श्रीगणपत्यथर्वशीर्ष में वर्णित हैं ॐकार का ही व्यक्त स्वरूप श्री गणेश हैं। इसी लिए सभी प्रकार के शुभ मांगलिक कार्यों और देवता-प्रतिष्ठापनाओं में भगवान गणपति का प्रथम पूजन किया जाता हैं। जिस प्रकार से प्रत्येक मंत्र कि शक्ति को बढाने के लिये मंत्र के आगें ॐ (ओम्) आवश्य लगा होता हैं। उसी प्रकार प्रत्येक शुभ मांगलिक कार्यों के लिये भगवान् गणपति की पूजा एवं स्मरण अनिवार्य माना गया हैं। इस पौराणिक मत को सभी शास्त्र एवं वैदिक धर्म, सम्प्रदायों ने गणेश जी के पूजन हेतु इस प्राचीन परम्परा को एक मत से स्वीकार किया हैं।

- श्री गणेश यंत्र के पूजन से व्यक्ति को बुद्धि, विद्या, विवेक का विकास होता हैं और रोग, व्याधि एवं समस्त विध्न-बाधाओं का स्वतः नाश होता है। श्री गणेशजी की कृपा प्राप्त होने से व्यक्ति के मुश्किल से मुश्किल कार्य भी आसान हो जाते हैं।
- जिन लोगो को व्यवसाय-नौकरी में विपरीत परिणाम प्राप्त हो रहे हों, पारिवारिक तनाव, आर्थिक तंगी, रोगों से पीड़ा हो रही हो एवं व्यक्ति को अथक मेहनत करने के उपरांत भी नाकामयाबी, दुःख, निराशा प्राप्त हो रही हो, तो एसे व्यक्तियो की समस्या के निवारण हेतु चतुर्थी के दिन या बुधवार के दिन श्री गणेशजी की विशेष पूजा-अर्चना करने का विधान शास्त्रों में बताया हैं।
- जिसके फल से व्यक्ति की किस्मत बदल जाती हैं और उसे जीवन में सुख, समृद्धि एवं ऐश्वर्य की प्राप्ति होती हैं। जिस प्रकार श्री गणेश जी का पूजन अलग-अलग उद्देश्य एवं कामनापूर्ति हेतु किया जाता हैं, उसी प्रकार श्री गणेश यंत्र का पूजन भी अलग-अलग उद्देश्य एवं कामनापूर्ति हेतु अलग-अलग किया जाता सकता हैं।
- श्री गणेश यंत्र के नियमित पूजन से मनुष्य को जीवन में सभी प्रकार की ऋद्धि-सिद्धि व धन-सम्पत्ति की प्राप्ति हेतु श्री गणेश यंत्र अत्यंत लाभदायक हैं। श्री गणेश यंत्र के पूजन से व्यक्ति की सामाजिक पद-प्रतिष्ठा और कीर्ति चारों और फैलने लगती हैं। विद्वानों का अनुभव हैं की किसी भी शुभ कार्य को प्रारंप करने से पूर्व या शुभकार्य हेतु घर से बाहर जाने से पूर्व गणपति यंत्र का पूजन एवं दर्शन करना शुभ फलदायक रहता हैं। जीवन से समस्त विघ्न दूर होकर धन, आध्यात्मिक चेतना के विकास एवं आत्मबल की प्राप्ति के लिए मनुष्य को गणेश यंत्र का पूजन करना चाहिए।
- गणपति यंत्र को किसी भी माह की गणेश चतुर्थी या बुधवार को प्रातः काल अपने घर, ओफिस, व्यवसायीक स्थल पर पूजा स्थल पर स्थापित करना शुभ रहता हैं।

**गुरुत्व कार्यालय में उपलब्ध अन्य :** लक्ष्मी गणेश यंत्र | गणेश यंत्र | गणेश यंत्र (संपूर्ण बीज मंत्र सहित) | गणेश सिद्ध यंत्र | एकाक्षर गणपति यंत्र | हरिद्रा

गणेश यंत्र भी उपलब्ध हैं। नोट: हमारें सभी यंत्रों के विषय में अधिक जानकारी आप हमारी वेब साइट पर प्राप्त कर सकते हैं। Visit us on www.gurutvakaryalay.com

## श्री महालक्ष्मी यंत्र

- धन कि देवी लक्ष्मी हैं जो मनुष्य को धन, समृद्धि एवं ऐश्वर्य प्रदान करती हैं। अर्थ(धन) के बिना मनुष्य जीवन दुःख, दरिद्रता, रोग, अभावों से पीडित होता हैं, और अर्थ(धन) से युक्त मनुष्य जीवन में समस्त सुख-सुविधाएं भोगता हैं।
- श्री महालक्ष्मी यंत्र के पूजन से मनुष्य की जन्मों जन्म की दरिद्रता का नाश होकर, धन प्राप्ति के प्रबल योग बनने लगते हैं, उसे धन-धान्य और लक्ष्मी की वृद्धि होती हैं।
- श्री महालक्ष्मी यंत्र के नियमित पूजन एवं दर्शन से धन की प्राप्ति होती है और यंत्र जी नियमित उपासना से देवी लक्ष्मी का स्थाई निवास होता है।
- श्री महालक्ष्मी यंत्र मनुष्य कि सभी भौतिक कामनाओं को पूर्ण कर धन ऐश्वर्य प्रदान करने में समर्थ हैं। अक्षय तृतीया, धनतेरस, दीवावली, गुरु पुष्यामृत योग रविपुष्य इत्यादि शुभ मुहूर्त में यंत्र की स्थापना एवं पूजन का विशेष महत्व हैं।

**गुरुत्व कार्यालय में उपलब्ध अन्य :** श्री यंत्र (लक्ष्मी यंत्र) । श्री यंत्र (मंत्र रहित) । श्री यंत्र (संपूर्ण मंत्र सहित) । श्री यंत्र (बीसा यंत्र) । श्री यंत्र श्री सूक्त यंत्र । श्री यंत्र (कुर्म पृष्ठीय) । लक्ष्मी बीसा यंत्र । श्री श्री यंत्र (श्रीश्री ललिता महात्रिपुर सुन्दर्यै श्री महालक्ष्मयैं श्री महायंत्र) । अंकात्मक बीसा यंत्र । महालक्ष्मयै बीज यंत्र । महालक्ष्मी बीसा यंत्र । लक्ष्मी दायक सिद्ध बीसा यंत्र । लक्ष्मी दाता बीसा यंत्र । लक्ष्मी गणेश यंत्र । लक्ष्मी कुबेर धनाकर्षण यंत्र। ज्येष्ठा लक्ष्मी मंत्र पूजन यंत्र । कनक धारा यंत्र । वैभव लक्ष्मी यंत्र (महान सिद्धि दायक श्री महालक्ष्मी यंत्र)। भी उपलब्ध हैं। नोट: हमारें सभी यंत्रों के विषय में अधिक जानकारी आप हमारी वेब साइट पर प्राप्त कर सकते हैं। Visit us on www.gurutvakaryalay.com

## लक्ष्मीकुबेर धन आकर्षण यंत्र

- श्रीयंत्र को समस्त प्रकार के श्रीयंत्रों में सर्वश्रेष्ठ माना गया है और कुबेर यंत्र को देवताओं में धन के देवता कुबेर जी का सबसे प्रभावशाली यंत्र माना जाता हैं इस यंत्र के पूजन से अक्षय धन कोष की प्राप्ति होती हैं और मनुष्य के लिए नवीन आय के स्रोत बनते हैं। प्रतिदिन लक्ष्मीकुबेर धन आकर्षण यंत्र का पूजन एवं दर्शन करने से व्यक्ति को जीवन में धन और ऐश्वर्य की कभी भी कमी नहीं होती है।
- विद्वानों ने अपने अनुभवों में पाया हैं की जो मनुष्य अपने गृहस्थ जीवन में धन, वैभव, ऐश्वर्य, सुख-समृद्धि, व्यापार में सफलता, विदेश लाभ, राजनीति में सफलता, नौकरी में पदौन्न्ति आदि की कामना रखता हैं तो उसके लिए श्री लक्ष्मीकुबेर धन आकर्षण यंत्र सर्वश्रेष यंत्र हैं। मनुष्य को लक्ष्मीकुबेर धन आकर्षण यंत्र के पूजन से जीवन के सभी क्षेत्र में सुख-समृद्धि एवं सौभाग्य की प्राप्त होने लगती है।
- यदि किसी व्यक्ति को व्यापार में यदि व्यापार में पूर्ण परिश्रम एवं लगने से कार्य करने पर भी अधिक लाभ की प्राप्ति नहीं हो रही हो, व्यापार मंदा चल रहा हो या बार-बार लाभ के स्थान पर हानि हो रही हो तो उसे लक्ष्मीकुबेर धन आकर्षण यंत्र को अवश्य अपने व्यवसायीक स्थान पर स्थापित करना चाहिए। जिससे व्यापार में बार-बार होने वाले घाटे या नुकसान से शीघ्र ही लाभ प्राप्त होने के योग बनने लगते हैं।

## गणेश लक्ष्मी यंत्र

- प्राण-प्रतिष्ठित गणेश लक्ष्मी यंत्र को अपने घर-दुकान-ओफिस-फैक्टरी में पूजन स्थान, गल्ला या अलमारी में स्थापित करने व्यापार में विशेष लाभ प्राप्त होता हैं। यंत्र के प्रभाव से भाग्य में उन्नति, मान-प्रतिष्ठा

एवं व्यापर में वृद्धि होती हैं एवं आर्थिक स्थिमें सुधार होता हैं।

- ❖ गणेश लक्ष्मी यंत्र को स्थापित करने से भगवान गणेश और देवी लक्ष्मी का संयुक्त आशीर्वाद प्राप्त होता हैं। श्री गणेश लक्ष्मी यंत्र के नियमित पूजन एवं दर्शन से व्यक्ति के सकल विध्नों एवं दुःख दरिद्रताका नाश होता हैं।
- ❖ जिस प्रकार भगवान गणेश के नाम स्मरण और दर्शन मात्र से व्यक्ति के सकल विघ्नों, संकट, आदि बाधाओं का स्वतः ही नाश होता हैं, उसी प्रकार देवी लक्ष्मी के स्मरण और दर्शन मात्र से व्यक्ति का दुर्भाग्य सौभाग्य में बदल जाता हैं उसके समस्त दुखः दरिद्रता का स्वतः ही नाश होता हैं।
- ❖ गणेश लक्ष्मी यंत्र के पूजन से परिवार में सुख-शांति एवं समृद्धि का आगमन होने लगता हैं यहि कारण हैं गणेश लक्ष्मी यंत्र की महिमा अपरंपार हैं।

## कनकधारा यंत्र

- ❖ आज के भौतिक युग में हर व्यक्ति अतिशीघ्र समृद्ध बनना चाहता हैं। कनकधारा यंत्र कि पूजा अर्चना करने से व्यक्ति के जन्मों जन्म के ऋण और दरिद्रता से शीघ्र मुक्ति मिलती हैं। यंत्र के प्रभाव से व्यापार में उन्नति होती हैं, बेरोजगार को रोजगार प्राप्ति होती हैं।
- ❖ कनकधारा यंत्र अत्यंत दुर्लभ यंत्रो में से एक यंत्र हैं जिसे मां लक्ष्मी कि प्राप्ति हेतु अचूक प्रभावा शाली माना गया हैं। कनकधारा यंत्र को विद्वानो ने स्वयंसिद्ध तथा सभी प्रकार के ऐश्वर्य प्रदान करने में समर्थ माना हैं।
- ❖ आज के युग में हर व्यक्ति अतिशीघ्र समृद्ध बनना चाहता हैं। धन प्राप्ति हेतु प्राण-प्रतिष्ठित कनकधारा यंत्र के सामने बैठकर कनकधारा स्तोत्र का पाठ करने से विशेष लाभ प्राप्त होता हैं।
- ❖ इस कनकधारा यंत्र कि पूजा अर्चना करने से ऋण और दरिद्रता से शीघ्र मुक्ति मिलती हैं। व्यापार में उन्नति होती हैं, बेरोजगार को रोजगार प्राप्ति होती हैं।
- ❖ जैसे श्री आदि शंकराचार्य द्वारा कनकधारा स्तोत्र कि रचना कुछ इस प्रकार की गई हैं, कि जिसके श्रवण एवं पठन करने से आस-पास के वायुमंडल में विशेष अलौकिक दिव्य उर्जा उत्पन्न होती हैं। ठिक उसी प्रकार से कनकधारा यंत्र अत्यंत दुर्लभ यंत्रो में से एक यंत्र हैं जिसे मां लक्ष्मी कि प्राप्ति हेतु अचूक प्रभावा शाली माना गया हैं।
- ❖ कनकधारा यंत्र को विद्वानो ने स्वयंसिद्ध तथा सभी प्रकार के ऐश्वर्य प्रदान करने में समर्थ माना हैं। जगद्गुरु शंकराचार्य ने दरिद्र ब्राह्मण के घर कनकधारा स्तोत्र के पाठ से स्वर्ण वर्षा कराने का उल्लेख ग्रंथ शंकर दिग्विजय में मिलता हैं।

कनकधारा मंत्र:- *ॐ वं श्रीं वं ऐं ह्रीं-श्रीं क्लीं कनक धारयै स्वाहा'*

## कुबेर यंत्र

- ❖ आज के दौर में हर व्यक्ति की चाहता कि उसके पास अपार धन-संपत्ति हो। उसके पार दुनिया का हर ऐशो-आराम मौजुद हो, उसे कभी किसी चीज की कमी न हो। एसे लोगो के लिये कुबेर यंत्र एक प्रकार से चमत्कारी यंत्र है कुबेर यंत्र।
- ❖ कुबेर यंत्र के पूजन से स्वर्ण लाभ, रत्न लाभ, पैतृक सम्पत्ती एवं गड़े हुए धन से लाभ प्राप्ति कि कामना करने वाले व्यक्ति के लिये कुबेर यंत्र अत्यन्त सफलता दायक होता हैं। एसा शास्त्रोक्त वचन हैं। कुबेर यंत्र के पूजन से एकाधिक स्त्रोत्र से धन का प्राप्त होकर धन संचय होता हैं।
- ❖ कुबेर यंत्र धन अधिपति धनेश कुबेर का यंत्र है, इस लिये कुबेर यंत्र के प्रभाव से यक्षराज कुबेर प्रसन्न होकर अतुल सम्पत्ति का वरदान देते हैं।

- धर्म शास्त्रों में वर्णित हैं लंकाधिपति रावण ने भगवान महादेव से कुबेर यंत्र प्राप्त कर उसका विधि-विधान से पूजन किया था, यही कारण हैं की रावण नें देवाधिराज कुबेर को प्रशन्न कर लिया था जिसके कारण ही उसका राज्य पूर्ण रुप से समृद्ध और वैभवशाली था। कुबेर यंत्र के प्रताप से ही रावणने पूरी लंका सोने की बनाई थी। इस लिए धन-संपत्तिकी कामना करने वाले मनुष्य को कुबेर यंत्र का पूजन अवश्य करना चाहिए।
- लक्ष्मी प्राप्ति हेतु उरोक्त यंत्र के अलावा अन्य यंत्र भी विशेष प्रभावशाली होते हैं। जिस यंत्रों का यहां समावेश नहीं किया गया हैं अतः उसकी महत्वता का कम होना या वह कम प्रभावी हैं एसा बिल्कुल नहीं हैं, केवल यहां समय के अभाव में एवं पाठको के शीघ्र मार्गदर्शन हेतु केवल अनुभूत यंत्रों का समावेश किया गया हैं।

## बगलामुखी यंत्र

हिन्दू धर्म में देवी बगलामुखी दसमहाविद्या में आठवीं महाविद्या हैं। बगलामुखी देवी स्तम्भन की देवी हैं। शास्त्रों में वर्णित हैं की समग्र ब्रह्माण्ड की शक्ति एक होकर भी मां बगलामुखी का मुकाबला करने में असमर्थ हैं। बगलामुखी की उपासना से शत्रुओं का नाश, वाद-विवाद में विजय, वाकसिद्धि की प्राप्ति हेतु विशेष रुप से की जाती हैं।

- बगलामुखी यंत्र के पूजन से ज्ञात-अज्ञात सभी प्रकार के शत्रुओं से साधक की रक्षा होती हैं। देवी बगालामुखी बड़े-बड़े शत्रुओं को भी नष्ट करने में समर्थ हैं।
- बगलामुखी यंत्र पर विशेष साधना द्वारा शत्रु की बुद्धि को स्तम्भित करके उसे पराजित किया जा सकता हैं।
- बगलामुखी यंत्र से शत्रुओं पर विजय प्राप्ति एवं इच्छित सफलता प्राप्त की जा सकती हैं।

- बगलामुखी यंत्र शत्रु एवं दुष्ट शक्तियों से रक्षा हेतु विशेष रुप से लाभकारी यंत्र हैं।
- 
- कुछ विद्वानों का अनुभव हैं की मंत्र सिद्ध बगलामुखी यंत्र मानहानी, अकाल मृत्यु, लड़ाई-झगड़े, आकस्मिक दुर्घटना आदि से रक्षा करता हैं औए शत्रु की जिह्वा वाणी को स्तम्भन करने के लिए बगलामुखी यंत्र को सर्वश्रेष्ठ माना है।
- कुछ जानकारों का मानना हैं की बगलामुखी यंत्र के विशेष प्रयोग से भूत-प्रेत, पिशाच आदि बाधाओं का भी नाश होता है। अपने कार्य उद्देश्य में वांच्छित सफलता के लिए कोई भी व्यक्ति बगलामुखी यंत्र का पूजन कर सकता हैं।
- किसी साधारण कार्य की सिद्धि के लिए बगलामुखी मंत्र के 10,000 जप एवं तथा असाध्य कार्य की सिद्धि के लिए 1,00,000 मंत्र का जाप करना चाहिए। किसी कार्य कि सिद्धि हेतु या बगलामुखी देवी की उपासना में मंत्र के जाप से पूर्व बगलामुखी कवच का पाठ करना चाहिए।
- बगलामुखी देवी के पूजन में पीले वस्त्र, पीले पुष्प, पीली हल्दी की माला एवं केशर आदि का उपयोग सर्वश्रेष्ठ है। विद्वानों का अनुभव हैं की यदि बगलामुखी यंत्र पित्तल में निर्मित कर अभिमंत्रित करने से वह अत्यंत प्रभावशाली होता हैं। गुरुत्व कार्यालय द्वारा आप पित्तल एवं ताम्र दोनों में निर्मित बगलामुखी यंत्र प्राप्त कर सकते हैं।

**विशेष नोट**: मां बगलामुखी के पूजन या साधना से पूर्व किसी योग्य गुरु या जानकार से सलाह-विमर्श करलें। क्योकि पूजन या साधना में कोई भी भूल-चूक आदि होने पर अतिशीघ्र विपरित परिणामों की प्राप्त होने के उदाहरण हमारें समक्ष आते रहते हैं।



## गायत्री यंत्र

हिन्दू धर्मग्रंथों में उल्लेख हैं की देवी गायत्री सभी प्रकार के ज्ञान और विज्ञान की जननी है। इसलिए तो जिन वेदों को समस्त विद्याओं का खजाना माना जाता हैं, चारों वेदों को देवी गायत्री के पुत्र माने जाते हैं। यहि कारण हैं, के देवी गायत्री को वेदों की माता अर्थात "वेदमाता" कहा गया हैं। सामान्यतः देवी के गायत्री मंत्र की महिमा एवं प्रभाव से प्रायः हर हिन्दु धर्म को मानने वाले लोग परिचित हैं।

- गायत्री मंत्र को "गुरु मंत्र" के रुप मे जाना जाता है। जिस प्रकार हिन्दु धर्म में गायत्री मन्त्र सभी मंत्रों में सर्वोच्च है और सबसे प्रबल शक्तिशाली मंत्र हैं, उसी प्रकार गायत्री यंत्र भी प्रबल शक्तिशाली यंत्र हैं।
- गायत्री यंत्र के नियमित पूजन एवं दर्शन से मनुष्य को सभी सिद्धि प्राप्त होने लगती हैं।
- गायत्री की यंत्र महिमा का वर्णन शब्दों में करना असंभव हैं। गायत्री यंत्र के पूजन से आत्म ज्ञान की प्राप्ति व सूक्ष्म बुद्धि का विकास होता हैं। व्यक्ति के

